लिये निवेदन करने लगा। साधुने मुँह वनाकर कहा अच्छा यह यंत्र लेजा, और इस मंत्रको पढ भूत तेरे पास आजायगा, और जो कुछ कहेगा वह सबकुछ कर देगा परन्तु सावधान रहना, भूत बुरे होते हैं यदि तुम उनको काम न दे सके तव तुम्हारी जान लेलेंगे उसने कहा "मेरे पास बहुत काम है" वह प्रसन्न २ घर आया और मंत्र सिद्ध करने लगा, मंत्रके जपते ही एक भीमकाय देव जिसके वडे २ भयंकर दन्त थे पृथ्वीमेंसे निकला और कहने लगा "मैं भूत हूं, तूने मुझको वशमें करलिया है, अब मुझको काम बता जब तू मुझे काम नहीं बता सकेगा मैं तुझको मारडालूं गा" उसने कहा "मेरेलिये महल बना दे" भूतने उत्तर दिया "तय्यार हो गया" उसने कहा "रुपया लेआ" उत्तर मिला "तेरा घर रुपयेसे भर-गया" इसने कहा "जंगलको काटकर गिरादे" भूतने कहा "जंगल काट दियागया" आदमीवोला "एक नगर बसादे. भूतने कहा "नगर वसगया अब दूसरा काम बता" अब इस आदमीकी बुद्धि चकराई सोचने लगा यह अद्भुत मनुष्य है, हर काम को पलभरमें करदेता है अब मैं इसको क्या काम बताऊँ? भूतने कहा "जल्दी काम वताओ नहीं मैं तुमको खाजाऊं गा" इस बिचारे मूर्खके पास कुछ काम नहीं रहाथा डरके मारे भाग निकला और महात्माके पास जाकर कहने लगा "महाराज! वचाओ नहीं तो भूत खाजायगा" महाराजने कहा "क्या बात है?" आदमी वोला "मैं इसको काम नहीं दे सक्ता जो कुछ कहताहूं पल भरमें करदेता है और धमकाता है कि यदि काम न दोगे, तब मारडालूं गा अभी बात समाप्त नहीं हुई थी कि भूत भी वहाँ आपहुंचा और मुँह फाड़कर उसकी ओरको झपटा, आदमी डरके मारे कम्पने लगा और फिर महात्मासे बचानेके लिये प्रार्थना करने लगा, साधुने कहा "कुछ हानि नहीं मैं तुमको बचादूंगा देखो इस कुत्तेकी पूंछ टेढी है इसको तलवारसे काटकर भूतको दो और उससे कहो कि इसको सीधा करै," आदमीनें पंछ काट ली और भूतसे कहा "इसको सीधी करो" भूतने हाथमें पंछ लेकर उसको सीधा करना आरम्भ किया, धीरे २ उसको जभी सीधा करके हाथ उठाया पूंछ फिर टेढी हो २

गई। वार २ सीधी करी वादको फिर टेढी हो २ गई । कई दिनतक इस काममें लगा रहा परन्तु कुत्तेकी दुम सीधी न हुई कई दिन लगगए अन्तको वह कहने लगा "भाई ! ऐसे कष्टमें मैं कभी नहीं पडा अब मैं तुझसे संधि करता हूं मैंने जो कुछ तुझको दिया है वह सब कुछ तू लेजा और मेरा पीछा छोड । मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि कभी तुझको हानि न पहुंचाऊं गा" आदमीने प्रसन्न होकर इसकी वात मानली और उसको छोडदिया ।

यह संसार भी कुत्तेकी टेढी पूंछ है लोग सदा इसको सीधा करनेकी चेष्टा करते आए हैं सैंकडो वर्ष चेष्टा की गई परन्तु अन्तमें टेढी की टेढी रही, इसके अतिरिक्त वह और क्या हो सक्ती है ? प्रथम मनुष्यको सोचना चाहिये कि कर्म करनेका ढंग क्या है, ताकि वह कट्टर संकुचितहृदय और पक्षपाती न बने । संसारमें सैकडों प्रकारके कट्टर हैं एक शरावी कट्टर दूसरा तम्वाक कट्टर आदि २ यह लोग बिना प्रयोजन ही दूसरोंके साथ उलझते रहते हैं, शिकारोमें एक भली मानस लेडी है । उसने एक मकान बनाया है जिसमें और स्त्रियां व्यायाम कसरत करने जाती हैं. एक दिन यह लेडी ( Lady ) तम्वाक और शरावके विरुद्ध वार्त्तालाप कररही थी, उसने मुझको सम्वोधित कर कहा "मेरे पास इसकी चिकित्सा है" मैंने पूंछा "वह क्या है" उसने कहा "क्या आपने मेरे मकानका वृत्तान्त नहीं सुना है" उस स्त्रीके मनमें यह वात समा गई थी कि जो मनुष्य उसके मकानमें जायगा चाहै उसमें कितनी ही बुराई हों वह भला मानस वन जायगा हिन्दोस्थानमें भी ऐसे कट्टर प्रायः वे कहते हैं यदि एक स्त्रीको दो चार पति करनेका अवसर प्राप्त होजाय तव अभी बुराई की इतिश्री हो जाय । यह कट्टरपनकी वात है परन्तु बुद्धिमान् कट्टर नहीं होते, कट्टर आदमी कोई उत्तम काम नहीं कर सकते, यदि संसारमें कट्टरपन नहीं होता तव कदाचित् इससे अधिक उन्नति होजाती, यह नितान्त मूर्खता है कि कट्टरपनसे मनुष्य उन्नति कर सकेगा, हां ! इससे घृणा और क्रोध अवश्य वढजाता है, लोग खूब आपसमें लडने झगडने लगते हैं और ऐसी वातों पर तय्यार होजाते हैं वास्तवमें जिनकी कुछ प्रतिष्ठा नहीं । इसलिये, तुम इस कुत्तेकी पूंछ-

वाली कथाको स्मरण रक्खो, तुम अवश्य कट्टरपनके संक्रामक रोगसे मुक्त होजाओगे संसारके लिये अधिक चिन्तामें पड़ना वृथा है, हजार चेष्टा करो संसार ज्यूँका त्यूँ रहैगा, जगत् जगन्नाथका है वही इसका स्वामी और संरक्षक है, शराबी कट्टर तम्बाकू कट्टर और हर प्रकारके विवाह कट्टर कितनी ही चेष्टा करें संसार उसीके अधीन काम करता रहैगा, जब तुम कट्टरपनेसे छूटगए उसी समयसे तुम्हारा काम अच्छा होने लगेगा, चतुर धीर और परिणामदर्शी मनुष्य ही जो चुपचाप सत्यतासे काम करते हैं प्रेमसे बहुत बडा काम निकाल लेते हैं इनके द्वारा संसारका उपकार होता है और स्वयं इनका उपकार होता है। कट्टरपना निंद्य कर्म है कट्टर मनुष्यमें प्रेमकी मात्रा नहीं होती वह न तो संसारको सीधा कर सकैगा और न अपने ही को सीधा बना सकैगा।

तुमने सुनाहोगा कि लोग एक मुख्य फूलके लिये अनेक विश्वास रखते हैं इसका नाम अंग्रेजीमें मेफ्लावर ( may flower ) है वे कहतेहैं कि वे, पहिले शुद्ध और पवित्र थे परन्तु फिर बिगड गए, और दूसरोंको भी बिगाडने लगे यही दशा संसारमें सर्वत्र है जो लोग दूसरोंको दुःख देनेसे बचते थे समय आनेपर अत्यन्त कठोर और कुटिल बनजाते हैं, मैंने दो प्रकारकी नावका वृत्तान्त सुनाहै एक सेनाकी नाव है दूसरी मेफ्लावर may flower की नाव है, अमेरिका ( America ) निवासी कहते हैं वे, मे फ्लावरसे आए हैं मैं एक भी ऐसे आदमीसे नहीं मिला जो यह न कहता हो कि मेरे पुरुषा मे फ्लावरसे नहीं आए। यह कट्टरपनका एक जाज्वल्यमान प्रमाण है समय आएगा कि जब वैद्य बता सकेंगे कि कट्टरपन भी एक रोग है मैंने इस रोगके रोगीसे सैकडोंही देखे हैं ईश्वर! "मुझको इस रोगसे दूर रखे।"

मेरा अनुभव है कि हमको हर प्रकारके कट्टरपनसे अलग रहना चाहिये और जहांतक सम्भव हो कट्टरपनेके सुधारसे मुक्ति माँगनी चाहिये क्या तुम्हारे विचारमें जो शराबके विरुद्ध द्वन्द मचाते हैं गरीबोंके सहायक हैं? नहीं हर कट्टर आदमी अपने कट्टरपनेका प्रतीकार चाहता है जहां लडाई हुई उनको लूटके मालकी आशा बंध जाती है, तुम इन कट्टर आदमियोंकी

गोष्ठीसे बाहर निकल आओ, तब तुमको सच्चे प्रेम और उपकारका रहस्य मालूम होजायगा, जिस समय तुम शराबी प्रेमसे मिलोगे और समझेंगे कि शराबी भी माना कि उसमें अनेक दोष हैं तथापि तुम्हारी ही समान आदमी है तब तुम समझोगे कि वह किन कारणोंसे शराब पीताहै सम्भव है तुमको उन कारणोंके होते हुए आत्मघात करलेना पडता। मुझको याद है मुझसे अमेरिका-की एक स्त्रीने अपने पतिकी निन्दा की. कहा कि वह शराब पीता है मैं समझता हूं उसी देशमें बहुतसे आदमी अपनी स्त्रियोंसे तंग; आकर शराबी बनजाते हैं जिससे कि दुःखको भूल जांय; मेरा अभिप्राय केवल सचाईको प्रकट करता है खुशामद करना नहीं है। बहुतसी कुटिला स्त्रियोंके मस्तिष्कमें क्षमा करनेका भाव तो प्रायः नष्ट होचला है और दूसरेको दुःख देनेका विचार कुछ ऐसा उनके मनमें समा गया है कि वह पतिको छाया की भाँति अपने पीछे रखना चाहती हैं और जहां पुरुषने जरा जबान खोली उसी समय ऐसी बुरी तरह खबर लीगई कि विचारे को आत्मघातही करते बनी इस प्रकारकी स्त्रियां पाश्चात्य देशोंमें बुरी बलाएँ हैं। बुभुक्षित पादरी इनके पक्षमें होकर बोलते हैं कि धन्य! रमणी कुल कमल! धन्य! तुम संसारमें निराली और अद्भुत सृष्टि हो और वे कुप्पेकी समान फूलकर कहने लगती हैं "बस! बस!! यही पादरी हमारे कामका है!" और रुपया पैसासे इसकी सहायता करती हैं इस प्रकारके दृश्य हर जगह दिखाई दे रहे हैं, जीवन क्या हुआ एक दिल्लगी हुई इसको तनिक बुद्धिमानीसे ज्ञान चक्षु द्वारा भी देखना चाहिये।

हमारे इस व्याख्यानका संक्षेप यह है कि हम तुम सब लोग संसारके ऋणी हैं संसार हमारा ऋणी नहीं है। संसारका उपकार करनेमें हम अपना उपक्रम स्वयं उपकार करते हैं दूसरी बात यह है कि इस संसारका रक्षक ईश्वर है यह बात सत्य नहीं है कि संसार हमारे उपकारका भूखा है, ईश्वरका हाथ संसार पर है वह अजर अमर नित्य शुद्ध बुद्ध ईश्वर उसकी रक्षा किया करता है; जब संसार सो जाताहै तब वह जागता है, उसको नींद नहीं आती, वह सर्वदा काममें लगा रहता है, और यह संसार उसीका बनाया हुआ है तीसरे हमको किसीसे घृणा करनी न चाहिये संसार बुराई भलाईसे

मिश्रित है हमारा धर्म्म है कि निर्बल और पापी मनुष्योंके साथ भी प्रेमसे वर्त्ताव करें। संसार एक अखाडा है जहां व्यायाम करके सबको आत्मिक बलकी प्राप्ति करना है। चौथे हमको किसीप्रकारका कट्टर न बनना चाहिये, क्योंकि कट्टर मनुष्य प्रेमसे रिक्त होते हैं, कट्टर मनुष्य कहा करते हैं कि "हम पापीसे घृणा नहीं करते केवल पापसे घृणा करते हैं किन्तु यदि मुझसे पूंछा जाय तब मैं ऐसे कट्टरके दर्शन करनेके लिये बहुत दूरकी यात्रा करनेको उद्यत हूं जो पाप और पापीको जानता है, इस प्रकार कहदेना सहज बातहै यदी हममें भी यह योग्यता होती तब हम भी पूर्ण बनजाते यह योग्यता कुछ साधारण बात नहीं है, इसके अतिरिक्त अन्तिम बात यह है कि कभी मनमें क्रोध अशांति न आनेदो और जितना अधिक तुममें प्रेम बढता जायगा उतना ही तुम्हारा कर्म्म उत्तम होता जायगा।

॥ इति पञ्चम परिच्छेद समाप्त ॥

## अथ षष्ठ परिच्छेद ।

संगका त्याग ही सच्चा उपकार है। जिस प्रकार हमारे कर्मोंका फल हमको मिलता है उसी प्रकार हम पर दूसरोंके कामका और दूसरों पर हमारे कामोंका प्रभाव पड़ता । कदाचित् तुम सबने देखा होगा कि जब कोई बुरा काम करने लगता है तब वह नित्यप्रति बुरा ही होताजाता है, और जब कोई भलाई करने लगता है तब नित्यप्रति वह नेक एवं भला ही होता-जाता है और अन्तमें उससे सदा शुभ कर्म्म ही बना करते हैं। कामके इस गहरे प्रभावकी इससे अधिक और क्या व्याख्या होसकती है कि हमारे कामोंका एक दूसरे पर प्रभाव पड़ता है । मनो विज्ञानके सिद्धान्त पर एक उदाहरण देता हूँ, मानलो कि मेरा मन एक मुख्य दशा पर स्थित है और इसलिये जिन मनुष्योंके मन मेरे मनकी समान बनेहुए हैं उनमें मेरे मनके प्रभाव पडेंगे यदि एक कमरेमें अनेक सितारोंकी खुण्टियां इसप्रकार

ऐंठीजांय कि इनसबसे एक ही प्रकारकी ध्वनि निकले और सब अलग २ रखदिये जांय तब एकके तार छेड देनेसे दूसरीमें से वैसीही आवाज स्वयमेव निकलने लगेगी, इससे यह फल निकला कि इन सब सितारोंमें समानता थी, और सबमें एक प्रकारकी ध्वनि निकालनेका भैलान विद्यमान् था। बहुतसे मनुष्योंके मन जो आपसमें एक दूसरेसे मिलते हैं इसी प्रकार एक मुख्य विचारसे उन पर प्रभाव डाला जासक्ता है। इसमें संशय नहीं कि दूरी तथा अन्य कारणोंसे इसमें विघ्न अवश्य होगा परन्तु ये सब भय इस विचारके प्रभावके लिये उपस्थित थे। मानलो मैं एक बुरा काम कररहा हूं, मेरा मन एक मुख्य दशामें है और संसारमें जितने मन मेरे मनकी समानहैं सम्भव है मेरे विचारका प्रभाव उन सब पर पडजाय, इसी प्रकार जब मैं अच्छे काम करने लगता हूं मेरे मनोविचारका प्रभाव मेरे मनकी समता रखने वाले सब मनो पर पडजाता है, जितनी न्यूनाधिक समता होगी, उतना ही न्यूनाधिक प्रभाव होगा।

इसकी और अधिक व्याख्याके लिये इसी क्रममें यह सम्भव है कि जिस प्रकार प्रकाश धारायें एक मुख्य जगह पर पहुंचनेके लिये करोडों वर्ष तक यात्रा करती रहती हैं इसी प्रकार सम्भव है कि विचारकी लहरें उस समय तक बराबर चक्रमें रहें जब तक उनके प्रवेश करनेके लिये कोई उपयुक्त मन न मिलजाय। इसलिये यह नितान्त सम्भव है कि हमारे चहुंओरकी वायु बुरे और भले विचारोंकी लहरोंसे भरी हो। प्रत्येक विचार जो किसी मस्तिष्कसे निकला हो उस समय तक बराबर चक्र लगाता रहता है जब तक उसको उपयुक्त मन न मिलजाय जो मन कि उसको ग्रहण करनेके लिये खुला है वे इसकी ओर मुडेंगे और तत्काल उसमें प्रविष्ट होजायँगे। बस जिस समय मनुष्य बुरे कर्म्म कररहा है उसने अपने मनको मुख्य दशापर खोल रक्खा है और समस्त उन विचारोंकी लहरें जो उसके विचारों से समता रखते हैं और जो वायुमण्डलमें घूम रहीहैं उसके मनमें प्रविष्ट होंगी यह कारण है जो बुराई करने वाला बुरा बनजाता है यही दशा भलाई करनेवालेकी है। उसका मन समस्त नेकी या भलाईके

विचारोंको ग्रहण करनेके लिये खुला रहैगा, जो लहरें वायुमें चक्कर लगारही हैं और उसमें मुख्य प्रकारकी दृढता आजायगी। बुराई करनेसे हमारी दो प्रकारकी हानि है प्रथम यह कि हम बुराई करनेसे अपने मनको बुराईके विचार ग्रहण करनेके लिये खोलदेते हैं, दूसरे हमारे बुरे बननेसे दूसरे भी इस बुराईसे प्रभावित और पीडित होंगे। यह भी सम्भव है कि हमारी बुराईसे हजारों वर्ष बाद लोगोंको हानि पहुंचे। बुराई करनेसे न हम अपनेको ही हानि पहुंचाते हैं प्रत्युत दूसरोंको भी हानि पहुंचाते हैं यदि हम इसके विरुद्ध भलाई करें, तब इससे हमारा भला हो और दूसरोंका भी भला हो। मनुष्यकी अन्यान्य शक्तियोंकी भांति भलाई और बुराईकी शक्तियां भी बाहरसे अपनी सहायताकी सामग्री खोजती हैं।

कर्मयोगके अनुसार मनुष्यके कर्म्म उस समय तक नष्ट नहीं होते यावत् उनका फल मिलजाय, प्रकृतिकी कोई शक्ति उसको अपना फल उत्पन्न करनेसे नहीं रोक सक्ती। यदि मैं बुरा काम करता हूं तब मुझको इसका प्रायश्चित्त भुगतना पडै गा संसारमें कोई शक्ति नहीं जो इसके विरुद्ध कुछ कर सके। इसी प्रकार यदि मैं भलाकाम करताहूं तब संसारकी कोई शक्ति इसको शुभ फल देनेसे नहीं रोक सक्ती। हर कर्मका कुछ न कुछ फल अवश्य होता है, इसमें कोई रोक टोक नहीं कर सकता। अब कर्म्मयोगके सम्बन्धमें एक बडा आवश्यकीय प्रश्न आता है, वह यह है कि हमारे सब कर्म्म अच्छे और बुरे, सब आपसम एक दूसरेके साथ रले मिले है, हम इनको पृथक् करके नहीं कह सक्ते कि यह अच्छा है, यह बुरा है या यह काम बिल्कुल बुरा है या बिल्कुल अच्छा है। कोई ऐसा काम नहीं है जिसमें अच्छे और बुरे दो प्रकारके फल एक ही समयमें न आते हों। बहुत ही निकटका उदाहरण ले लीजिये "मैं तुम्हारे साथ इस समय बातचीत कररहा हूं" तुम समझते हो मैं अच्छा काम कररहा हूं परन्तु स्मरण रक्खो कि इस समय वायुमण्डलमें करोडों प्राणी विद्यमान् हैं जो मेरी आवाजकी थरथराने वाली ध्वनिसे मर रहे होंगे, इस प्रकार मैं साथ २ बुराई भी करता जारहा हूं इसलिये मनुष्यका कोई काम ऐसा नहीं है जो बिल्कुल ही बुरा और बिल्कुल

ही अच्छा हो, जब काम हमारे निकट होता है और लोगोंपर उसका प्रभाव पडता है तब हम कहते हैं कि यह काम अच्छा है अर्थात् तुम मेरे व्याख्यानको अच्छा समझते हो, परन्तु वायुमण्डलमें घूमने वाले कीडे ऐसा न समझते होंगे इन प्राणियोंको तुम नहीं देखते तुम अपने निकट वैठे हुए मनुष्योंको देख रहेहो, जिस प्रकार मेरे वचन तुमपर प्रभाव डालरहे हैं इसकी तुमको सुध है परन्तु वायुमण्डलमें घूमनेवाले अदृश्य कीडोंके मनकी वातको तुम क्या जानो ? और इसी प्रकार यदि हम अपने बुरे कर्मोंकी विवेचना करें, तब हमको ज्ञात होगा कि इससे कहीं अच्छे फल भी उत्पन्न होरहेहोंगे । वह मनुष्य जो अच्छे काममें बुराई देखता है और बुराईमें भलाईका मिलाहुआ समझता है उसने कर्म्मके रहस्यको जानलिया है ।

किन्तु इससे क्या प्रकट होता है ? यह परिणाम निकला कि हम हजार चेष्टा करें कोई काम ऐसा नहीं करसक्ते जो बिल्कुल ही बुरा या बिल्कुल ही भला हो और न कोई ऐसा कर्म्म हो सक्ता है जो साथ २ सुख दुःख देनेवाला न हो ! हम दूसरोंको बिना कष्ट दिये न जी सक्ते हैं न श्वास ले सक्ते हैं हमारे मुंहका प्रतिग्रास ऐसा है जो दूसरोंके मुंहसे छीना जाता है, हमारे जीवन स्वयं दूसरोंके जीवनोंका नाशकारक है । भगवद्गीताकी शिक्षा है चाहै मनुष्य हो या पशु कीट हो या पतंग, इनमेंसे किसी न किसीको मरना अवश्य है जब यह हाल है तब इससे स्पष्टतया सिद्ध है कि किसीको हानि न पहुंचानेवाला कर्म्म किसी प्रकार प्राप्त नहीं होसक्ता । हम जीवनभर काम करते रहें पर इस भ्रमरसे निकलना कठिन है तुम नितान्त कर्म्म करतेरहो अन्तमें भलाई और बुराईके साथ पाला पडता रहैगा ।

दूसरी वात सोचनेकी यह है कि कर्म्मका फल क्या है ? हर देशके निवासी विचार रहे हैं कि एक समय ऐसा आएगा जब यह संसार पूर्ण होजायगा, और उस समय वीमारी दुःख और मृत्यु नामको न रहैगी । यह सुननेमें अच्छा मालूम होताहै, विचार भी अच्छा है और इससे शुद्ध वनने और मूर्खोंके उद्धार करनेकी युक्ति हाथ आती है किन्तु यदि हम थोडी देरके लिये सोचें तब भलीप्रकार समयमें आजायगा कि ऐसा कभी सम्भव ही नहींहै कि यह

किस प्रकार सम्भव हो सक्ता है कि जब एक पदार्थ के दो अलग २ भाग भलाई और बुराई विद्यमान् हैं ? एकही समयमें हम कैसे कोई काम करसक्ते हैं जिसमें भलाई और बुराई मिली नहीं Perfection या पूर्णतासे तुम्हारा क्या अभिप्रायहै ? पूर्ण जीवन भ्रममात्र है जीवन स्वयं उस गडबडका नाम है जो हमारे भीतरी और बाहरी सम्बन्धोंमें विद्यमान् है और यदि हम हार जांय तब जीवन समाप्त होजाता है यदि भोजन और वायु न मिले तब वहीं इसकी समाप्ति होजाय, जीवन कोई एक चीज नहीं है प्रत्युत यह मिश्रित फल है । बाहरी और भीतरी सम्बन्धोंके झगडोंका नाम ही जीवन है बस इससे स्पष्टतया सिद्ध है कि जब झगडे न रहैंगे तब जीवन स्वयं लोप होजायगा ।

उत्तम बल, प्रसन्नता या अत्यानन्दसे जो अभिप्राय है उसका अर्थ यह है कि जब वह दशा होजायगी ये सब खींचा तानी दूर होजायगी परन्तु तब जीवन न रहै गा, और ये झगडा उस समय समाप्त होंगे जब जीवन समाप्त होगा, जब हम इस सुखकी दशाका हजारवां भाग भी प्राप्त करलेंगे तब यह संसार बिल्कुल शान्त हो जायगा और हमारा चिह्न तक बाकी न रहैगा, इसलिये इस संसारमें उस अन्तिम दशाका ध्यान रखना भूल है मानो कि वह दशा कहीं और प्राप्त होगी, । हम पहिले निवेदन कर चुके हैं, कि इस संसारके उपकार करनेमें हम अपनाही उपकार करते हैं कर्म्म करनेका सच्चा अर्थ यह है कि हम अपने आपको शुद्ध बनालेते हैं दूसरोंके लाभके विचारमें हमको अपनी सुधि भूल जाती है बस यही सच्चा योग है जो हमको जीवनमें प्राप्त करनाहै । मनुष्य मूर्खतासे सोचा करता है कि हम अपने आपको प्रसन्न करसक्ते हैं किन्तु वर्षों बाद इसकी आंख खुलती है कि सच्ची प्रसन्नता स्वार्थत्यागमें है और स्वार्थ छोडकर हम प्रसन्न बन सक्ते हैं उदारता भलाई और उपकारके सब काम स्वार्थको हमसे छीनते रहते हैं, हम अपने आपको कुछ नहीं समझते प्रत्युत सबसे नीच समझते हैं । यहीं आकर हमको मालूम होजाताहै कि भक्ति ज्ञान और कर्म्मका फल एकही है योग ही जीवनका उद्देश है जिसमें स्वार्थ नामको नहीं रहता बल्कि जहां "तत्" के

अतिरिक्त "मैं" की गुंजाइश ही नहीं है। मनुष्य चाहे इसको जाने या न जाने कर्म्म योग उसको इस सीढी तक पहुंचादेता है। धार्म्मिक उपदेशक चाहे अव्यक्त ईश्वरका नाम सुनकर हक्का बक्का रहजाय इसका समस्त बल व्यक्तिवाचक ईश्वर पर है और चाहै वह कुछ ही क्यों न कहा सुना करै वह हर समय अपनी व्यक्ति विशेषता कि आगे धरता है यह चाहे कितनाही सभ्य हो परन्तु इसमें सच्ची उदारता कभी न आयेगी। सच्ची उदारता और अपने जीत लेनाही सच्ची सभ्यताकी मूल है इसको देवताओं तक फैला सक्ते हो यह एक ऐसा नियम है जो तुमको हरस्थल पर दृष्टिगत होगा।

इस संसारमें नाना प्रकारके मनुष्य हैं, प्रथम ईश्वर कोटके मनुष्य हैं। जो सच्चे उदार और ज्ञानी हैं और जो स्वयं संकटमें पडकर मूसरोंका काम करते हैं ये सबसे उत्तम हैं। यदि किसी देशमें ऐसे १०० महात्मा भी विद्यमान हों तब उस देशको निराश न होना चाहिये। परन्तु शोक है कि ऐसे मनुष्य बहुत ही कम हैं। उनके बाद भले आदमियोंका नम्बर आता है, जो उस समय तक भलाई करते रहते हैं जबतक उनकी स्वयं कोई हानि न हो। तीसरे नम्बरमें असुर कोटिके मनुष्य हैं, जो अपना भला और दूसरोंकी हानि करते हैं। संस्कृतके एक कविने कहाहै कि संसारमें एक चौथे प्रकारके मनुष्य और हैं जो निष्प्रयोजन दूसरोंको हानि पहुंचाते हैं। जिस प्रकार उत्तम कक्षामें वे महात्माहैं जो अपनी हानि होते हुए भी दूसरोंका भला करतेहैं उसी प्रकार नीच कोठिमें ऐसे मनुष्य हैं जो अपना किसी प्रकारका लाभ भी न होते हुए निष्प्रयोजन दूसरोंकी हानि करते हैं। परन्तु बुराई करना उनका स्वभाव होगया है। इनके लिये मानुषिक कोशमें कोई शब्द नहीं है। इस कविके विचारके अनुसार उत्तम कोटिके वेही मनुष्यहैं जिनमें किसी प्रकारका स्वार्थ नहीं है और जो औरोंके लिये अपने नोछावर कर देते हैं।

संस्कृतमें दो शब्द हैं, प्रवृत्ति और निवृत्ति संसारसे सम्बन्ध रखना प्रवृत्ति है और इसका त्याग करना निवृत्ति है। प्रवृत्तिमें मेरा तेरा उसका विद्यमान् है। स्वार्थ, नाम, दाम सम्पत्ति, धन और प्रसिद्धिकी तृष्णा भी इसीमें आजाती है। प्रवृत्तिसे यह अभिप्रायहै

कि दूसरोंका धन लूटकर अपना करलिया जाय, जिस समय मनुष्यकी निष्ठा इसमार्गसे हटती है उसी समयसे "निवृत्ति" आरम्भ होजाती है और सदाचार और धर्म्मका संस्कार मनमें उत्पन्न होजाता है। प्रवृत्ति और निवृत्ति दोनों ही कर्म्ममें सम्मिलित हैं। एक बुरा कर्म्म है दूसरा अच्छा कर्म्म है। निवृत्तिमें त्याग वैराग्य उदारता और शुभ कर्म्मोंका प्रयोग होता है, जिस समय किसी मनुष्यकी यह दशा होजाती है उसको "कर्म्मयोग" का अन्तिमफल मिलजाता है। यह कर्म्मका सबसे उत्तम फल है। माना कि मनुष्य फिलोसोफीसे नितान्त बेसुध हो, चाहे वह ईश्वरपर भी विश्वास न रखताहो चाहे उसने कभी ईश्वरके प्रति वन्दना न की हो, किन्तु यदि शुभ कर्म्मोंकी शक्तिने उसको इस दशामें पहुँचादिया है कि वह दूसरोंके लिये अपने प्राण देनेको तय्यार है, तब वह उसी पदपर पहुंचगया जो पद उपासना, ज्ञान और भक्तिसे मिलता है। क्योंकि इन सबका अभीष्ट फल एकही है और ये सब ममताके शत्रु हैं। चाहें इनके अन्य मतावलम्बियों-के धर्म्म एवं शास्त्रमें भेद हों परन्तु जिस समय दूसरोंकी भलाईमें प्राण देनेवाला मनुष्य खडा होजायगा सब इसकी प्रतिष्ठा करनेके लिये विवश होंगे, यहां जाति एवं धर्म्मका प्रश्नही नहीं आएगा वल्कि वे, लोग जो इसके साथ धर्म्ममें भेद रखते हैं जब इसकी उदारता और त्यागके उदाहरण देखेंगे उनके मनमें सच्ची भक्ति उत्पन्न होगी। ईसाई देशोंमें एक भी ऐसा कट्टर ईसाई न मिले गा जिसने एडविन एर्नोल्ड ( Edwin Arnold's Light of Asia ) "लाइट आव एशिया" को पढकर गौतम बुद्धके चरणोंमें अपना शिर न झुकाया हो। बुद्धने त्याग और उपकारके अतिरिक्त कहीं भी ईश्वर सम्बन्धी उपदेश नहीं दिया, परन्तु फिर भी इसकी संसारमें कितनी प्रतिष्ठा है। कट्टर मनुष्य इस बातको कभी नहीं देखता कि जिन बातोंमें इसके साथ वह सहमत नहीं है उसका अभीष्ट भी वही है, ईश्वरका सच्चा ध्यान करनेवाला और भलाई करनेवाला दोनों एकही जगह पहुँचते हैं, जिस प्रकार ईश्वरका सोचनेवाला कहता है "सब काम तेरी इच्छानुसार हों" इसका उद्देश्य वही है जो शुभ काम करने-

वालेका है; क्योंकि यह भी अपने लिये कुछ शेष नहीं रखता सच्चा त्याग सच्चा उपकार और सच्ची वलि इसको कहते हैं। ज्ञानी अपनी ज्ञान दृष्टिसे देखता है कि "मैं" और 'तू' का विचार नितान्त भ्रम है और बड़ी सुगमतासे ममताको छोड़ देता है यह भी त्याग है। इसीलिये कहागया है कि 'कर्म्म भक्ति और ज्ञान सब यहां आकर एक होजाते हैं पहिले समयके उपदेशक और आत्मिक ४ अध्यापक कहाकरते थे कि संसार ईश्वर नहीं है। इसका यही भाव है कि ईश्वर और पदार्थ है और संसार और पदार्थ है। यह वात भूल नहीं है, संसारसे अभिप्राय स्वार्थसे है। निःस्वार्थ जीवन ईश्वरका है। सम्भव है कोई मनुष्य सिंहासन पर वैठाहुआ और महलोंमें रहता हुआ निःस्वार्थ जीवन व्यतीत करसक्ता है। ऐसी दशामें वह ईश्वर-कोटिमें है। दूसरा मनुष्य झोंपड़े और छप्परोंमें रहताहुआ संसारी वना रहै यदि इसमें स्वार्थ है तव वह अकिंचन भी बड़ा भारी संसारी है।

अब हम अपने फिर पुराने विचारकी ओर ध्यान आकर्षित करते हैं कि कोई शुभ कर्म कभी नहीं किया जासक्ता जिसमें बुराई न मिली हो और न कोई ऐसी बुराई है, जिसमें भलाई न हो। जव यह दशा है तव वताइए कोई क्या करै? संसारमें कुछ ऐसे पंथ हुए हैं जिन्होंने अपने प्राण देदिये, क्योंकि उनकी दृष्टिमें जीवित रहनेसे किसी न किसी प्राणीके संकटमें पडने या जानसे मारेजानेका भय रहता है, उनका इच्छानुसार मरजाना ही संसारसे छूटजाना है। जैनियोंने इस सिद्धान्त पर वडा जोर दिया है। प्रकटमें यह शिक्षा वडी मनोरंजक है परन्तु इसका निर्णय भगवद्गीतामें मिलता है, गीतामें लिखा है "कर्म्म किये जाओ परन्तु असंग वनेरहो" स्मरण रखो तुम संसारसे विल्कुल अलग हो, तुम संसारमें हो और जो कुछ तुम संसारमें कर-रहे हो वह सव अपने ही लिये है. जो काम तुम अपने लिये करोगे उसका फल तुमको ही भोगना पडेगा। यदि कर्म्म अच्छा है तो फल अच्छा होगा, कर्म बुरा होगा, तव फल बुरा होगा। किन्तु जो कर्म्म अपने लिये नहीं कियाजाता उसका फल हमको भोगना नहीं पडता। हमारी धर्म्म पुस्तकोंमें एक वाक्य आता है जो इस विषयको भलीप्रकार समझाता है वह यह है "यदि वह मनुष्य समस्त

संसारको वध करडाले या स्वयं आत्मघात करले, तब वह न मारने वाला है न मरने वाला ही है, किन्तु वह यह जानता है कि मैं अपने लिये काम नहीं कररहा हूं" इसीलिये कर्म्म योगकी यही शिक्षा है "संसारको मत छोडो संसारमें रहो, उससे सम्बन्ध रखो, किन्तु यदि अपने सुखके लिये काम करना है तब बिल्कुल कर्म्म न करो क्योंकि सुख आदि हमारे जीवनका उद्देश्य नहीं है । पहिले अपने आपको मारदो, तब समस्त संसारको अपना समझो । ईसाइयोंमें एक कहावत है "बूढेको मरना चाहिये" यह बूढा तुम्हारे स्वार्थ भरे विचार हैं जिसके कारण मनुष्य यह सोचता है कि संसार भोग विलासके लिये बना है, मूर्ख माता पिता अपने बालकोंको इसप्रकार प्रार्थना करना सिखाते हैं "हे ईश्वर ! तूने मेरेलिये चन्द्रमा और सूर्य्य बनाए" मानो ईश्वरके लिये इन बच्चोंके खिलौने बनानेके अतिरिक्त और कुछ काम ही न था । ऐसी वृथा बातें अपनी सन्तानको कभी न सिखाओ, और भी मनुष्य हैं जो अन्यान्य प्रकार द्वारा निंद्य काम करते हैं, वे शिक्षा देते हैं कि ये सब पशु हमारे लिये बनाए गए हैं इनको मारो और खूब खाओ, संसार केवल मनुष्यके भोगने के लिये है ये सब निंद्य और वृथा काम हैं । शेर कह सक्ता है "मनुष्य मेरे लिये बनाए गए हैं" और वह मूर्ख मनुष्यों की भांति आशीर्वाद मांग सकता है "ये मनुष्य कैसे मूर्ख हैं जो मेरे पास नहीं आते जिससे कि मैं अपना उदरपूर्ण करसकूं ईश्वर ! देख ! यह तेरे नियमको तोडते हैं" यदि संसार हमारे लिये बनाहै तब हम संसारके लिये बने हैं, यह कहना कि संसार हमारे भोग विलासके लिये बनाया गयाहै अत्यन्त घृणित बात है । यह संसार हमारे लिये नहीं बना, हरसाल हजारों बल्कि करोडों आदमी, मरेचले जारहे हैं संसार कुछभी इसको ध्यानमें नहीं लाता । करोडों दूसरे आदमी इनकी जगह आजाते हैं यदि संसार हमारे लिये है तो हम संसारके लिये हैं ।

इस लिये कर्म्म करनेके लिये सबसे पहिली बात यह है कि किसी प्रकारका सम्बंध न हो दूसरी बात यह है कि लडाईमें सम्मिलित न हो केवल असंग होकर कर्म्म करते जाओ, मेरे वृद्ध गुरु कहाकरते थे "अपने वाट-

कोंको तुम उसी दृष्टिसे देखा करो जिस दृष्टिसे बालकोंको दाई देखती है" दाई तुम्हारे बच्चेको लेकर खूब खिलावेगी, प्यार करैगी, किन्तु जहां तुमने इसको छुडादिया वह उसी समय अपना डेरा डण्डा उठाकर चल देगी, और इसको तुम्हारे घरसे कुछ सम्बंध न रहैगा । सब कुछ भूल जायगी, और बालकोंके वियोगसे उसको कुछ दुःख न होगा । यदि तुम विचारो तब तुम्हारे बालकोंके साथ तुम्हारी भी यही दशा है, तुम दाईके समान हो- यदि तुमको ईश्वर पर सच्चा विश्वास है तब यह सब पदार्थ जो तुमको प्राप्त हैं उसीके हैं किसी समयकी कमजोरी भलाई और मजबूती बनजाती है यह विचार कि कोई हमारे अधीन है और हम उसको लाभ पहुंचा सकते हैं निर्बलता यह है अभिमान हमारे सब संबधोंकी माता है और इस प्रकारके सबंधोंसे दुःख उत्पन्न होता है, अपने मनको समझना चाहिये कि संसारमें कोई हमारा अधीन नहीं है भिखारी तकको हमारी सहायता की आवश्यता नहीं है प्रकृति स्वयं सबकी सहायता करती है और हममें से चाहैं करोडों अभी मरजांय,वह दयालु माता बराबर सहायता करती रहैगी हमारे या तुम्हारे कारण संसारके काम बन्द होने वाले नहीं हैं पहिले कहदिया गया है कि तुमको दूसरोंकी सहायता करनेका अधिकार प्राप्त है । यह कैसा कल्याणकारी अधिकार है इसके कारण हमको आत्मिक शिक्षा मिलती है यह बहुत बडी शिक्षा है जो हमको और तुमको संसारसे सीखनी चाहिये । और जिस समय अच्छी प्रकार इसको सीखलिया फिर हम कभी दुःखी न होंगे । हम चाहै किसी समाजमें चले जायँ, उसमें सम्मिलित हों हमको हानि नहीं पहुँचैगी । यदि तुम्हारे स्त्रीहों, पुत्रहों पतिहों नोकर चाकर हों राज पाटके काम धंधे हों, किन्तु यदि तुम इस नियमको सन्मुख रखकर काम करेजाओ और संसारके होकर भी उसमें लिप्त न रहो, तब तुमको कुछ भी हानि नहीं पहुंचैगी । इसी वर्ष बहुतसे तुम्हारे मित्र मरगए होंगे क्या संसारको इनके वापिस लानेकी आवश्यकता प्रतीत होती है ? क्या यह क्रम टूट जाताहै ? नहीं वह बराबर जारी रहता है । बस तुम अपने मनसे इस विचारको निकाल डालो कि संसार तुम्हारे अधीन है, यह झूंठी बात है कि तुम संसारके उपकार-

के लिये आए हो यह गर्व है और यही स्वार्थ है । जब तुम्हारे मनकी ऐसी दशा होजाय तब तुम स्वतंत्रताके विषयको भली प्रकार समझ जाओगे, और इसका हमपर प्रभाव न पडैगा जब तुम किसीको कुछ दो तब उससे प्रतीकार की पर्वाह न करो तब तुमको दुःख न होगा तुमने उसको जो कुछ दियाहै वह उसका अधिकारी था, इसके कर्म्मने तुमको देनेके लिये विवश किया । तुम्हारे पास तो एक प्रकारका बोझा था तुम हलके होगए । तुमको किस बातका अब अभिमान करना चाहिये ? तुम इसके बोझी बने थे वह तुमसे रुपया ले गया । जरा विचारो तो सही कि इसमें क्या अभिमानकी बात रही ? तुम्हारे देनेसे इसमें क्या महत्व होगया जब तुम असंग होगए, तब तुम्हारे लिये न वह अच्छा है न बुरा है । केवल स्वार्थके ही कारण तुमको भलाई बुराईके फल निकालने पडते हैं, इसका समझना जरा कठिन है किन्तु समय आयेगा जब तुम इसको समझोगे । तब संसार तुम्हारे ऊपर किसी प्रकारकी विपत्ति न लासकैगा । मनुष्यकी आत्मा स्वतंत्र है, जब वह अज्ञानके वशमें होताहै तबही स्वतंत्रतासे हाथ धो बैठता है । त्यागही एक ऐसी चीज है जिसकी सहायतासे तुम उसपर अधिकार पा सकोगे । यह कहना सुगम है कि कोई तुमपर अधिकार नहीं पा सक्ता, किन्तु जब तक मनुष्य स्वयं उसको अधीन नहीं करैगा तबतक संसार उसको दुःखी न कर सकैगा, तुम ऐसे बनजाओ कि तुम्हारे मनपर सांसारिक प्रसन्नता या अप्रसन्नता प्रभाव न डालसके उस समय तुम स्वतंत्र होगे ।

व्यास एक बहुत बडा ऋषि हुआ है वह बडा योग्य था और वेदान्त शास्त्रोंका निर्म्माताहै । इसके पिताने चेष्टा की कि वह पूर्णयोगी बने उसके दादाने भी चेष्टा की परन्तु निष्फल यत्न रहा उसे भी सफलता प्राप्त नहीं हुई । परन्तु उसका पुत्र शुकदेव बडा योग्य उत्पन्न हुआ, व्यासने अपने पुत्रको ज्ञानोपदेश दिया और उसको सिखलाकर राजा जनकके पास भेजा । जनक विदेह कहलाता था, विदेहके अर्थहैं जो शरीर ( देह ) में न रहै । यद्यपि वह महाराजा था परन्तु वह अपने शरीरको भूलगया था वह हर समय अपनेको

आत्मा समझता था। शुकदेव बाल्यावस्था ही में शिक्षा पानेके लिये राजा जनकके पास गया, राजा को मालूम हुआ कि व्यासपुत्र शुकदेव हमारे पास ज्ञान सीखनेके लिये आरहा है, इसलिये उसने पहिलेहीसे कुछ प्रबंध कररखा था, जब लडका राजद्वार पर पहुँचा, द्वारपालोंने तनिक भी ध्यान नहीं दिया, केवल इसको बैठनेके लिये स्थान दे दिया, वह तीन दिन तीन राततक वहीं बैठा रहा कोई भी इससे न बोला और न किसी ने यह पूंछा कि तुम कौन हो कहांसे आए हो। शुकदेव व्यास पुत्र था व्यासका नाम समस्त हिन्दोस्थानमें प्रसिद्ध था। व्यास भी स्वयं महात्मा था परंतु गंवार दर्वान इससे बोले तक नहीं। तीन दिनके बाद मंत्री इसके पास आए और उसे बडी प्रतिष्टासे महलके सुन्दर एवं शोभायुक्त कमरोंमें लेगए। वहां उसको सुगंधित जलसे स्नान कराया, सुन्दर २ वस्त्र पहिनाए और आठ दिन तक अनेक प्रकारकी भोगसामग्री प्रस्तुत की परन्तु उनके कारण शुकदेवके मनपर कुछ भी प्रभाव न पडा न वह अपमानसे अप्रसन्न न मानसे प्रसन्न था। वह जैसा पहिले त्यागी था वैसा हीं अब था। इसके बाद उसको राजा जनकके पास ले गए राजा जनक ने उसको दूधका एक भराहुआ कटोरा देकर कहा कि तुम सभामें सात बार चक्कर लगाओ परन्तु दूधकी एक बूंदभी पृथ्वी पर न गिरै। बालक शुकदेवने कटोरा हाथपर रखलिया और यद्यपि वहां गाना बजाना होरहा था जहां तहाँ सुन्दर स्त्रियां खडींथीं परन्तु ये सब होतेहुए भी शुकदेव सातवार सभामें घूम फिर आया। परन्तु दूध एक बून्दभी न गिरा क्योंकि इसने अपने मनको उसमें गाड दिया था और जब वह राजाके पास पहुँचा उसने उससे कहा "जो कुछ तेरे पिताने तुझको शिक्षा दी है, सत्य है, मैं केवल उसीको दोहरा दूंगा, इसलिये तू घरजा, तू ज्ञानी है और सत्यता तेरे हृदय पर विराजगई है"।

शुकदेवने अपने मनको इतना वशमें कररखाथा कि, किसी प्रकारका बाहरी दृश्य उसको नहीं लुभा सका था, ऐसे आदमीको कोई सेवक नहीं बनासक्ता. और केवल ऐसे आदमीहीं संसारमें रहनेके योग्य हैं। हम देखते हैं

लोगोंकी सम्मतियाँ संसारके संबंधमें दो प्रकारकी हैं एक कहते हैं। "संसार बहुत बुरा और भयानक है" दूसरे कहते हैं अहा! "संसार कैसा सुन्दर है" जिन्होंने अपने मनको वशमें नहीं किया उनके लिये संसार या तो बुरा है या बुराई भलाईसे मिलाहुआ है परन्तु जिस समय हमको अपने मनपर अधिकार होगया वह ( संसार ) सौन्दर्यमय बनजाता है उस समय इसकी भलाई बुराईका हमपर कुछ प्रभाव नहीं होता। हर चीज अपनी २ जगह और समय पर भली लगतीहैं जो मनुष्य संसारको दुःख सागर कहते हैं जब वह मनस्वी बन जाते हैं उसीको सुख सागर मानने लगते हैं। यदि हम सच्चे कर्म्मयोगी हैं और अपनेको इस मुख्य दशामें रखना चाहते हैं तब जहां तुमने अपने कामका आरम्भ करदिया, कुछ दिनों बाद वह पूर्ण होजाता है और हम परोपकारी बनजाते हैं और जहां स्वार्थ स्वाभिमान गया बुरा संसार भला प्रतीत होने लगता है। उसके जल वायुमें परिवर्त्तन होजाताहै, और हर मनुष्यमें भलाईका तेज चमकने लगता है यह कर्म्म योगका उद्देश्य है। उत्तम और शुद्ध जीवन इसीका नाम है। योग कई प्रकारके हैं परन्तु इनमें कुछ भी भेद नहीं है सबका उद्देश्य एक ही है, सब एकही स्थान पर पहुंचाते हैं, हां? यदि हम उसको सचाईके साथ करना आरम्भ करदें। सारा भेद अभ्यासमें भरा है, पहिले सुनो फिर विचारो फिर करो, हर प्रकारके योगकी यही शिक्षा है, हर कामकी समझ तुम्हारे भीतर है, कोई किसीको क्या सिखाएगा तुम अपने आपको स्वयं सिखाते हो। सबसे पहिले विचार फिर मनन तदन्तर कर्म्म होता है। निष्काम कर्म्मद्वारा मनुष्य को आत्मिक प्रकाश लाभ होता है फिर वह उसमें समस्त संसारको देखता है कर्म्म योग किसी मत या जातिके अधीन नहीं है, चाहे कोई मनुष्य ईसाई हो या यहूदी सबको एक सा लाभदायक है। लेकिन् प्रश्न केवल यह है कि क्या तुममें स्वार्थ भाव नहीं है? यदि नहीं है तब बिना किसी धर्म्म पुस्तकके पढेहुए भी तुम पूर्ण बनजाओगे, चाहै तुम मसजिद या मन्दिरमें जाओ या न जाओ। हमारे योगके लिये किसी बाहरी पदार्थकी आवश्यकता नहीं है। सब योगोंका परिणाम मोक्ष है, केवल मूर्खही कहा करते हैं कि कर्म्म और

ज्ञानमें अन्तर है, यह विद्वानोंका मत नहीं है। विद्वान् जानते हैं कि माना कि उनमें वाह्य दृष्टिसे भिन्नता प्रकट होती है परन्तु अन्ततः वे सब मनुष्य जन्मके मुख्य फलको प्राप्त होते हैं।

॥ इति षष्ठपरिच्छेद समाप्त ॥

---

# अथ सप्तम परिच्छेद ।

## मोक्ष ।

कर्म्मका फल भी कर्म्म हुआकरता है कर्म्म मन और वचनसे जो फल निकलता है वह भी कर्म्म और अपने क्रममें कर्म्मका उत्पन्न करनेवाला है, इसलिये कर्म्मको कार्य्य और कारण दोनों कहते हैं। जहां कोई कारण होगा वहां कुछ कर्म्म अवश्य होगा; इससे कभी बचाव नहीं होसकता, और इसलिये हमारे शास्त्रके अनुसार वह कर्म्मका नियम समस्त संसारमें एक सच्चा मत समझलिया गया है, जो कुछ हम देखते, सुनते या करते हैं जहां कहीं संसारमें कर्म्म होरहा है वह स्वयं तो कर्म्म है परन्तु अपनी बारीपर वह दूसरे कर्म्म और कर्म्मोंका कारण भी बनरहा है । इसलिये आवश्यकीय है कि हम सोच कि यहां "नियम ( Law ) शब्दसे क्या अभिप्राय है ? जहां एक कर्म्म होरहा है वहां हमको यह आशा करनी चाहिये कि उसके सिलसिलेमें अनेक कर्म्मोंका होना आवश्यकीय है। नैयायकोंने इसके लिये "व्याप्ति" शब्द नियत करलिया है उनकी सम्मति है कि हमारे समस्त विचार संगत यानी मेलमिलाप प्रेमके कारण उत्पन्न होते हैं, मनमें एक प्रकारके विचारके आतेही हम देखते हैं कि उससे सम्बंध रखनेवाले और प्रकारके विचार भी लहरोंकी समान उत्पन्न होजाते हैं, हमारे अध्यात्म शास्त्रके अनुसार जहां चित्तमें एक विचार उदय हुआ तब समझ लेना कि इसके साथही दूसरे विचारोंकी लहरें अवश्य उठेंगी यह एक भली बात है। संस्कृतमें इसीको व्याप्ति कहते हैं। जड और चैतन्य संसारमें एकही नियमसे काम करते हैं,

एकके बाद दूसरेका और फिर इस प्रकार क्रम बँधा रहना एक अटल नियम है।

दूसरा विषय ध्यानदेने योग्य यह है कि नियम सार्वभौम है या नहीं। हमारा यह भूमण्डल उस सृष्टिका एक अंश है जिसको संस्कृतके ज्ञाता देश-काल और निमित्तके संयोगसे बताते हैं। यह संसार केवल ब्रह्माण्डका एक अंश मात्र है और यह एक भाग देशकाल और निमित्तके कारण एक मुख्य दशामें दृष्टिगत होता है इस संसारके भीतर ही नियम काम कररहा है इसके बाहर नियमको कोई नहीं पूछता। जहां हम संसारका नाम लेते हैं वहाँ हमारा अभिप्राय सृष्टिके उस भागसे हुआ करता है जिसको हमारे मनने नियमित कर रक्खा है। यह इन्द्रियोंका जगत् है जिसमें देखते सुनते, स्पर्श करते, सोचते और समझते हैं, इससे आगे बढकर फिर नियमका काम बन्द होजाता है क्योंकि हमारे मनके बाहर फिर कार्य और कारणका क्रम नहीं रहता। जो चीज़ हमारे मन और इन्द्रियोंसे परे है वहां कार्य्य कारणका नियम काम नहीं करता, और जहां विचार ( संकल्प ) नहीं है वहां इसका कुछ भी पता नहीं है जहां सत्ता नाम और रूपमें रमजाती है वहां ही तक कार्य्य और कारणकी अवधि है और वहीं तक नियम चलता है, क्योंकि नियम स्वयं कार्य्य और कारणभूत है। अब हम विचार सकते है कि यहां स्वतंत्र विचार शक्ति नहीं है। ये शब्द स्वयं एक दूसरेके विरुद्ध हैं, क्योंकि जिस चीजको हम विचारशक्ति कहते हैं या जिसका हमको ज्ञान है वह हमारे संसारमें विद्यमान है और हमारे संसारमें सब पदार्थ देशकाल और निमित्तके संयोगसे हैं जिसको हम जानते हैं या जिसका जानना सम्भव है, वह सब इस नियमके अधीन है और जहां अधीनता है वहां स्वतंत्रताका शब्द व्यवहार करना भूल है। क्योंकि यहां और कारण काम करते रहते हैं और अपने अवसर पर उन कारणोंके फल भी कारण बनजाते हैं किन्तु वह जिसने विचार ही में परिवर्त्तन करलिया जो पहिले विचारशक्ति मन था परन्तु देशकाल और निमित्तके कारण वह मानुषिक इच्छा बनगई तब वह स्वतन्त्र है और जिस समय वह देश काल और निमित्तसे पृथक होजायगी,

तब भी स्वतंत्र हो जायगी, यानी वह पहलेभी स्वतंत्र थी और स्वतंत्र होगी, सिर्फ बीचमें बंधनमें पडजाती है।

प्रश्न यह है कि सृष्टि कहांसे आती है कहाँको जाती है और किसमें रहती है ? इसका उत्तर यह दियागया है कि वह मोक्षसे आती है बंधनमें रहती है और फिर मोक्षको चलीजाती है। इसलिये हम जहां कहीं मनुष्यका नाम लेते हैं तब हमारा अभिप्राय यह होताहै कि यह मनुष्य इस अनन्त सृष्टिका एक अंशस्वरूप उसका पुत्र है उसका शरीर और उसका मन इस सृष्टिका छोटा नक्शा है, यह ब्रह्माण्ड स्वयं अनन्त अपार और अगम्य सत्तामें विन्दुमात्र है और हमारी सब प्रसन्नता, अप्रसन्नता बंधन सुख दुःख इस छोटे संसारके भीतर है और हमारी उन्नति और अवनति भी उसीमें होरही है, बस यह आशा रखना कि यह संसार नित्य है बालकों जैसी बात है। क्योंकि यह केवल हमारे मनके कारण हैं और हमारी यह आशा रखना कि हम इसके बाद स्वर्गको जायंगे उसी संसारमें पुनरागमन है। तुम सोचो तो सही कि इस बातकी इच्छा करना कि अनन्त सृष्टि हमारी तुच्छ सृष्टिके समान हो, कैसी वृथाबात है। इसलिये जबकभी कोई मनुष्य इस प्रकार बात चीत करै कि हमको यहां ही बार २ रहना है और वह किसी ऐसे ही मतकी आड लियाकरै तब समझ लो कि वह आत्मिक विषयोंमें इतना गिरगया है कि वह उसके लिये विचार भी नहीं कर सकता। वह इसीको सब कुछ मान रहा है वह इस अपार आनन्दसे परिचित ही नहीं है वह तो क्षणभगुर हंसी खुशीको ही सबकुछ समझता है वह इस तुच्छको ही अनन्त समझता है और अपनी मूर्खतासे बाज नहीं आता। बौद्ध कहते हैं कि वह (मनुष्य) तृष्णासे बावला हुआ इसी संसारमें घूमता है। सम्भव है कि इस संसारसे बाहर करोडों प्रकारके आनन्द हों असंख्य उन्नतिके द्वार हों क्योंकि जिस संसारमें हम रहते हैं वह अनन्त ब्रह्माण्डके सामने क्या चीज है ?

मोक्ष–प्राप्तिके लिये हमको सांसारिक बंधनोंसे बाहर जाना होगा यहां उसकी इच्छा करना वृथा है क्योंकि वह यहां नहीं है। पूर्ण शान्ति जो समझमें नहीं आसकती इस संसारमें नहीं है न स्वर्गमें है न कहीं ऐसे स्थानमें

मिलसकतीहै जहां हमारा मन पहुँच सके। ऐसे किसी स्थानमें मोक्ष प्राप्त नहीं होसकती। क्योंकि ये सब स्थान हमारे संसारमें हैं और वे देश काल और निमित्तसे घिरेहुए होंगे, यह सम्भव है कि आकाशमण्डलमें असंख्य ऐसे स्थान हों जो बडे मनोरंजक हों और जहां भोग विलास की सामग्री खूब मिलती हो परन्तु ये स्थान भी इसी संसारमें हैं। इस लिये बंधनके नियमसे मुक्त नहीं हैं, इसलिये हमको इनसे परे जाना होगा और जहां इस संसारकी इति होगी वहांसे ही सच्चे धर्म्मकी आदि होती है। ये सुख और दुःख सब यहीं समाप्त होजाते हैं फिर सच्चा आनन्द मिलता है जबतक हम जीवनकी इच्छाको मनसे न निकाल दें और संसारसे विरक्त न होजांय तबतक हमको मुक्तिकी आशाकी झलक भी दिखाई नहीं देगी, बुद्धि कहती है कि इस मुक्तिका जो मनुष्य जीवनका मुख्य उद्देश्य है एक ही साधन है कि इस तुच्छ जीवनके विचारको छोडदिया जाय, स्वर्ग नरक मन इन्द्रिय, सबसे अलग हो जाय, क्योंकि ये सब बंधनका कारण हैं, यदि हम किसी प्रकार मन और इन्द्रियोंके सम्बन्धको तोडदें, तब हम उसी समय मुक्त होजायंगे। बंधनसे छुटकारा पानेके लिये आवश्यकीय है कि हम कार्य्य कारण और नियमकी अवधिसे बाहर आजांय।

परन्तु इस संसारका छोडना बहुत कठिन है बहुत कम मनुष्य इस योग्य हैं हमारे शास्त्रोंमें लिखा है कि इसकी प्राप्तिके दोही प्रकार हैं एकको नेति नेति ( यह नहीं यह नहीं ) कहते हैं दूसरेको इति इति ( यह है यह है ) कहते हैं। पहिलेमें निषेध है दूसरेमें ग्रहण है। दूसरा साधन बहुत कठिन है इस पर वही चल सक्ते हैं जो बडे धीर वीर और योग्य हैं, वह सत्पदार्थको जानकर मनमें ठानलेते हैं कि हमको इसकी आवश्यकता नहीं। शरीर इन्द्रियां और मन उनके आधीन होजाते हैं और वह सफल मनोरथ होजाते हैं। परन्तु ऐसे पुरुष विरले हैं। नहीं तो सबको इतिके मार्ग पर चलना होता है और वह सब बंधनोंमें होते हुए अन्तमें मुक्त होजाते हैं। यह भी एक प्रकारकी उपासना है केवल इतना अन्तर है कि यह काम धीरे २ होता है। मनुष्य अनुभव और ज्ञानप्राप्ति करता हुआ भोगविलास छोडता जाताहै और सत् असत्को

जानता हुआ मुक्त होता जाता है । पहिले साधनवाले केवल ज्ञान द्वारा अपना कर्म्म करते हैं अन्तिम साधनवालेको अनुभव और कर्म्मसे सहायता लेनी पडती है पहिला ज्ञान योग है जिसको कर्म्मके महल बनानेसे नितान्त निषेध रहता है । दूसरा कर्म्म योग है जिसमें तेजीके साथ कर्म्म करनेकी आवश्यकता है, हरमनुष्यको कर्म्म करना आवश्यकीय है केवल वे मनुष्य जो अपने आत्माके विचारमें मग्न हैं जिनकी इच्छाएँ आत्मामें ही हैं जिनका मन आत्मा ही में रहता है जिनके लिये आत्माही सब कुछ है, वे कर्म्म नहीं करते अन्य सबको कर्म्म करना पडता है, लहर वेगसे जारही है किसी गहरी जगहमें पडकर भंवर बनजाती है और बार २ चक्कर लगाकर फिर तेजीके साथ वह निकलती है । प्रति मानुषिक जीवन एक प्रकारकी लहर है, यह भँवरमें फंस जाती है और चक्कर खाया करती है । देश काल और निमित्तमें कुछ काल इसको फंसा रहना पडता है माता पिता भाई धन सन्तान और प्रसिद्धिकी तृष्णामें इसको तडपना पडता है, परन्तु अन्ततः वह उससे निकल भागती है और अपनी प्रकृत मुक्तिकी दशामें आजाती है चाहे हम इसको जानें या न जानें । हम विद्वान् हों या मूर्ख हम सबलोग संसारके स्वप्नसे जागनेके लिये कर्म्म करते रहते हैं । मनुष्यका अनुभव इसको भवसागरके पार जानेके लिये साहाय्य देताहै । परन्तु कर्म्मयोग क्या है ? यह कर्म्मके रहस्यके जानलेनेका ज्ञान है, हम देखते हैं कि सब संसार कर्म्म कररहा है; यह कर्म्म क्यों हो रहा है ? स्वतंत्रता या मुक्तिके लिये । छोटेसे परमाणुसे लेकर बडेसे बडे पदार्थ तक सब जानते हुए या न जानते हुए कर्म कररहे हैं; सबका उद्देश्य यही है कि मन स्वतंत्र हो शरीर स्वतंत्र हो और आत्मा स्वतंत्र हो, सब मुक्तिके अभिलाषी हैं सब बंधनसे दूर भागना चाहते हैं । सृष्टिमें दोप्रकारकी शक्तियां काम कररही हैं एक खींचती है दूसरी दूर भागती हैं ये कर्म्मके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं कर्म्मयोग बताता है कि कर्म्म किसप्रकार किया जाय, इसकी बजाय कि हम संसारकी चक्कीमें पिसते रहें वह हमको सच्चा मार्ग दिखाकर कर्म्मके रहस्यको खोलता है सम्भव है कि कर्म्म करनेमें बहुतसी शक्ति वृथा ही खर्च हो, यदि हम कर्म्म करनेके भेदको नहीं जानते तब वह शक्ति वृथा खर्च होगी, कर्म्मयोग कर्म्मका

सायंस Science है इससे तुमको शिक्षा मिलेगी कि किस प्रकार कर्म्म क
नेसे शीघ्र और अच्छे परिणाम निकाले जासक्ते हैं कर्म्म करना आवश्यर्क
है परन्तु हमको अपना उत्तम उद्देश्य सन्मुख रख कर कर्म्म करना चाहिये
कर्म्मयोग हमको बतादेगा कि संसार केवल पांच मिनिट्का है हमको इ
छोडना है इसमें मुक्ति नहीं है प्रत्युत इससे बाहर है सांसारिक बंधनसे शी
मुक्त होनेके लिए हमको इससे धीरे २ परन्तु विश्वासके साथ गुजरना है
संसारमें ऐसे विरले ही मनुष्य हैं जो अलग खडे होकर इसको छोडदेते
जिस प्रकार सर्प अपनी केंचलीको शरीरसे निकालकर उसको बाहर फेंक
देता है। उसी प्रकार संसारको छोड अलग होकर इसके दृश्यको देखते है
ऐसे आदमी संसारमें हैं परन्तु बहुत ही कम और दुष्प्राप्य हैं। अब सबको
कर्म्म करना पडेगा, कर्म्मयोगसे ज्ञातहो जाता है कि किस प्रकार हम अपने
उद्देशकी सिद्धि करसकते हैं।

वह क्या कहता है। "तेजीके साथ कर्म्म किएजाओ परन्तु असंग रहो"
अपने आपको उसमें लिप्त न करो, अपने मनको स्वतंत्र रखो. तुम
देखते हो कि दुःखों और विपत्तियोंका होना संसारमें आवश्यकीय बातें हैं।
निर्धनता या सम्पत्ति, प्रसन्नता या अप्रसन्नता क्षणभंगुर हैं। उनसे हमारी
आत्माका कोई भी सम्बन्ध नहीं है हमारी आत्मा दुःख और सुखसे परे है
इन्द्रियभोग और विचारसे दूर है, परन्तु तथापि हमको कर्म्म करना ही है
संगके कारण दुःख होताहै परंतु कर्म्म करनेसे नहीं। जब किसी कामको हम
अपना मानलेते हैं और उससे संबंध करलेते हैं तो दुःखमें फँसजाते हैं किन्तु
यदि हम इससे अलग रहसकें तब कभी दुःखी न होंगे, यदि किसी आदमीकी
सुन्दर तस्वीर जलादी जाय, तब हमको दुःख न होगा, किन्तु जब हमारी
अपनी ही तस्वीर कोई जलादे तब दुःख मानेंगे। क्यों कि दोनों चित्र बढिया
थे? कदाचित् दोनों एकही प्रकारके चित्र रहे हों, परन्तु एकके जलानेसे दुःख
हुआ दूसरीके जलानेसे दुःख नहीं हुआ, क्योंकि एकमें हम असंग थे दूस-
रीमें अपना सम्बन्ध समझते थे, यह सारी विपत्ति "ममता" के कारण है,
लगावसे स्वार्थ होता है और स्वार्थ विपत्तियोंका मूल है स्वार्थके कारण हम

उसको अपना समझने लगते हैं "चित्तमें जितनी लहरें मेरे और तेरेपनेके विचारकी उठती हैं उन सबमें दासत्वकी वेडियां रहती हैं और वे जकडकर बांधलेती हैं और इस मेरे और तेरे पनेकी ही वजहसे बंधन और विपत्तियां उत्पन्न होती हैं इसलिये कर्म्मयोग हमको बतलाता है कि तुम संसारके सब चित्रोंको देखो उनके देखनेसे प्रसन्न हो, किन्तु उनसे सम्बंध मत जोड़ो यह कभी न कहो कि "यह मेरी है" जहां यह कहागया कि "यह मेरी है" वहां ही दुःख बनकर गलेका हार बन जांयगी, अपने मनमें भी न कहो कि "यह लडका मेरा है" लडकेको अपने पास रखो उसका पालन पोषण करो परंतु उसको अपना न कहो "मेरा शरीर" "मेरा स्थान" ये सब दुःखके चिह्न हैं । यह शरीर मेरा है न तुम्हारा है न और किसीका है ? शरीर आताहै और जाता है, जाना और आना प्रकृतिका नियम है; तुम स्वतंत्र हो, केवल साक्षी बनकर उसको देखते रहो, इस शरीरको चित्र या दीवारसे अधिक महत्व नदो । अन्ततः इस शरीरसे क्यों संबंध रखा जाय ? यदि एक मनुष्य चित्र खींचकर फिर चलाजाता है तब उसको क्या आवश्यकता है कि चित्रसे सम्बंध पैदा करे । तुम क्यों स्वार्थके कारण कहते हो कि "मेरी है" जहां यह विचार आया कि वहीं आपत्ति आई ।

कर्म्मयोग कहता है कि स्वार्थकी जड काटदो । जब तुम इसको उत्पन्न ही न होने दोगे तब तुम्हारा मन इसकी लहरोंमें न डूबेगा, जब यह दशा होजाय तब संसारमें प्रसन्नता पूर्वक घूमो । जहांतक सम्भव हो काम करो औरोंसे मिलो जहां जी चाहै जाओ, तुमको बुराई कभी स्पर्श न करैगी कमल जलमें रहता है परन्तु जल उसके पत्तोंको कभी तर नहीं करता । इसी प्रकार तुम संसारमें रहो इसका नाम "वैराग्य" है। मुझको स्मरण है मैंने तुमसे कहदिया है कि किसी प्रकारका योग विना वैराग्यके नहीं होसकता, सब योगोंकी वैराग्य ही जड है । जो मनुष्य अपने स्थानको छोडदेता है अच्छे भोजन वस्त्रसे किनारा करके जंगलमें जाकर वास करता है सम्भव है संन्यासी हो इसकी सम्पत्ति उसका शरीर है वही इसके लिये सब कुछ है और चूंकि उसको जीवन व्यतीत करना है उसको अपने शरीरके लिये कर्म्म करना होगा "वैराग्य" का

संबंध शरीरसे कुछ नहीं है "वैराग्य" मनसे होना चाहिये। बंधनकी बेडीतो "ममता" है, यदि शरीरके भीतर यह जंजीर नहीं है और वह इन्द्रियों एवं इन्द्रियोंके विषयोंसे भीतरसे असंग है तब इसको वैरागी कह सक्ते हैं, वह जहाँ चाहे रहै उसकेलिये कहीं बंधन नहीं है। सम्भव है एक मनुष्य राज्य करताहुआ नितान्त असंग हो दूसरा फटे वस्त्र पहिने हुए संसारी बना हो। प्रथम हमको विरक्त बनना चाहिये इसके बाद फिर कर्म्म करना चाहिए। कर्म्म-योगसे हमको निष्काम कामका भेद मालूम होता है संबंध और लगावकी जड काटदेना वास्तवमें महा कठिन है।

कर्म्मयोगमें वैराग्यके दो प्रकार बतायेगये हैं एक उनके लिये है जो ईश्वर-पर विश्वास नहीं रखते, किसी बाहरी सहायताकी आशा रखते हैं वे अपने ही बल पर विश्वास रखते हैं और अपने मन एवं दृढ विचारशक्तिके भरोसे पर कहते हैं कि "मैं विरक्त रहूंगा" और विवेकके साथ काम करते हैं। दूसरे वे जो ईश्वरपर विश्वास रखते हैं उनके लिये दूसरा साधन है जो पहिलेकी अपेक्षा अधिक कठिन नहीं है, वे, अपने कर्म्मके फलको ईश्वरके अर्पण करते हैं वे कर्म्मतो करते हैं पर इसके फलकी इच्छा नहीं रखते, वे जो कुछ करते, सुनते और देखते हैं वह सब ईश्वरके लिये है। जो कुछ शुभकाम हम करैं हमको किसी प्रसिद्धिकी इच्छा न रखनी चाहिये, सब काम ईश्वरका है; हमने ईश्वरको अपने कर्म्मोंका फल अर्पण करदिया है, बडेसे बडा काम जो हम अपने जीवनमें करजाए, उसके लिये यह विचार रक्खें कि इसका फल हमको आगे कभी नहीं मिलेगा। चाहे यह सोचैं कि हमने कुछ काम ही नहीं किया सारा काम उसीका है हमको उससे पृथक् रहना चाहिये और सोचना चाहिये कि हम उसके केवल सेवक हैं हम केवल उसकी आज्ञा पालन करते हैं जो कुछ विचार हममें उत्पन्न होते हैं वे सब उसीसे आते हैं "जो कुछ तू पूजता है, जो कुछ तू देखता है सब कुछ उसीके अर्पण करदे तब तुझको शान्ति प्राप्त होगी" आओ शान्ति लाभ करो, अपना तन मन धन ईश्वरके अर्पण करदो, हवनकरो और यज्ञ करनेकी बजाय इस महा तपकोकरो और रात दिन

अपनी आहुतिदेते रहो। हे ईश्वर ! तूही मेरा धन है तूही मेरा प्यारा है मैं अपनेको तेरे चरणोंपर न्योछावर करताहूं हे देव देव ! मेरा सब कुछ तूही है। तुम रात्रि दिन इसी मंत्रको जपो "मुझको कुछ नहीं चाहिये भला हो या बुरा जो भी कुछ हो, मेरा कुछ नहीं है मेरा तो जो कुछ है वह तू ही है" निशिदिन अपनी आत्माको उसपर न्योछावर करते रहो, यहां तक कि तुम्हारा स्वभाव ही वैसा बन जाय, तुम्हारे रक्तमें यह विचार मिलजांय, सब शरीरमें सच्चे वैराग्य और भक्तिकी लहरें फूट निकलें उस समय तुम युद्धक्षेत्रमें चले जाओ जहां गोले बरस रहे हों तलवारें खडक रही हों वहां भी तुम अपनेको स्वतंत्र पाओगे वहां भी तुम शान्त रहोगे कर्मयोग सिखाता है कि, साधारण धर्मका पालनकरना साधारण ही है, तथापि हमको धर्मका पालन करना चाहिये परन्तु कभी २ यह धर्म ही दुःखका कारण बनजाता है धर्म ही बीमार हो जाताहै धर्म ही हमको दुःखकी ओर खींचकर लेजाता है यह हमको जकड कर पकड लेता है और जीवन नीरस होजाता है। "इस प्रकारका धर्म दोपहरके सूर्यकी धूप है जो हमारे मनकोभी भस्म करदेता है" इन लोगोंको देखो जो ऐसे धर्मके दास बनरहे हैं धर्मके कारण नतो उनकी प्रार्थना करनेका अवकाश मिलता है न स्नान करनेका समय ही मिलता है हर समय धर्म और कर्त्तव्यका ध्यानही उनके पीछे लगा रहता है जब देखो तब धर्म ही का झगडा जब देखो तब कर्तव्य का ही रोना। वे बाहर जाते हैं और काम करते हैं घर आने पर भी वही विपत्ति शिरपर सवार रहती है यह गुलामोंका जीवन है वे मरते दमतक कसे कसाए रहते हैं लोग इसीको धर्म समझते हैं । सच्चा धर्म या सच्चा कर्त्तव्य वह है जिसमें मनुष्य असंग रहै, स्वतंत्र रहै स्वामीके समान काम करता रहे, और अपने कामोंको ईश्वरके अर्पण करै, हमारी सब इच्छाएँ उसकी हैं धन्य हैं वे मनुष्य जो इसप्रकार काम करते हैं। हम अपना समय व्यतीत कर रहे हैं कौन जानता है कि हम अच्छा कर रहे हैं या बुरा कररहे हैं ? यदि हम

१ त्वमेव माता च पिता त्वमेव त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ! त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव त्वमेव सर्वं मम देवदेव !

अच्छा कररहे हैं तो हमको इसका फल नहीं मिलता यदि हम अच्छी प्रकार नहीं करते तबभी हमको क्या पर्वाह है। शान्त चित्त बनो, स्वतंत्र होकर कर्म्म करो, इसप्रकार की स्वतंत्रता मिलनी दुस्तर है। धर्म्म या कर्म्म को दासोंकी जुबानमें कह देना कैसा सुगम है वे, रक्त मांसके दासत्वको धर्म्म या कर्त्तव्य कहते हैं, मनुष्य संसारमें रुपये पैसेके लिये लडने झगडने चलता है, रुपयेकी इसको तृष्णा रहती है। यदि तुम पूछो भाई! ऐसा क्यों करते हो। तब उत्तर मिलेगा कि "यह हमारा धर्म्म है!" यह रुपया पैसेका लोभ है इससे अधिक और कुछ नहीं है परन्तु ये मूर्ख इस पर दोचार फूल रखकर इसको ढकदेना चाहते हैं।

किन्तु अन्ततः धर्म्म है क्या चीज! वास्तवमें यह हमारे रक्तमांस और सम्बन्धका विकार है और जब इसके साथ संबंध होजाता है तब उसीको धर्म्म बताते हैं, यथा बहुतसे देशोंमें जहां विवाह नहीं होते वहां पति और पत्नीके बीचमें कोई धर्म्म नहीं है। जब विवाह होजाता है तब पति पत्नीके बीच संबंध होजाता है यह नियम फिर पीढियों तक जारी रहता है और जहां यह दृढताके साथ जारी रहा यही धर्म्म बनजाता है। इसी प्रकार और बातें भी हैं उनपर फूल चढायाजाता है और मंत्र पढेजाते हैं फिर सारा संसार आपसमें धर्म्मका नाम लेले कर लडने झगडने लगता है यह धर्म्म वहीं तक अच्छा है जहांतक इसके द्वारा पाशविक काम नहीं बनते। नीचे गिरेहुए मनुष्योंके लिये जो ऊंचे विचार नहीं रखते यह धर्म्म कुछ अच्छा है किन्तु जो कर्म्मयोगी बनना चाहते हैं वह इस धर्म्मकी क्या पर्वाह करते हैं! हमारे या तुम्हारे लिये कोई धर्म्म नहीं है, जो कुछ तुम संसारको देना चाहते हो हर प्रकारसे दो, किन्तु उसको धर्म्म क्यों कहते हो! ऐसा विचार तक मनमें न उठने पावे, विवश न हो विवश होनेकी आवश्यकता क्या है। जिस काममें विवशता होगी उसीमें संबंध होगा, क्यों ऐसा धर्म्म तुम्हारे गले-की फांसी बने "हर चीजको ईश्वरके अर्प्पण करो" इस भयानक अग्निगृहमें धर्म्मकी अग्नि हरएकको झुलसरही है इस अमृतके प्यालेको पीलो और निर्द्वन्द होजाओ "हम सब, उसीकी इच्छानुसार काम कररहे हैं हमको सुख दुःखसे क्या प्रयोजन ? यदि तुम पारितोषिक चाहते हो तब तुमको दण्ड भी मिलेगा।

दण्डसे बचनेकी एक उत्तम युक्ति यह है कि इनामके विचारको मनसे निकाल दो दुःखसे तभी बचोगे जब सुखके ध्यानको छोडदोगे क्योंकि सुख और दुःख दोनों साथ २ गुथे रहतेहैं एक ओर सुख है दूसरी ओर दुःख है। एक ओर मृत्यु है दूसरी ओर जीवन है। मौतसे बचनेका उपाय यह है कि जीवनकी आशा और उसका प्रेम छोड दिया जाए, जीवन और मरण यदि ध्यानसे देखे जांय, तव एकही चीज हैं सुख विना दुःखके और जीवन विना मृत्युके केवल वालकों और स्कूलमें पढनेवाले बच्चोंकी वातचीत है। परन्तु तत्वदर्शी सचाईको जानते हैं और इनके रगडोंमें नहीं पडते जो काम करो उसके लिये प्रसिद्धि या इनामकी अभिलाषा मत रखो, हममें यह दोष है कि जहां कोई काम करते हैं झट उसकी प्रसिद्धि भी चाहने लगते हैं जहां हमने दश वीस रुपये दानमें दिये, हम चाहते हैं शीघ्र उनका वृत्तान्त समाचार पत्रोंमें छपजाए, ऐसी इच्छाओंका फल दुःख होता है, संसारमें वास्तवमें वडे २ महात्मा हुए हैं उनका कोई नामतक नहीं जानता। बुद्ध और क्राइस्ट (Christ) दूसरे नम्बरके महात्मा हुए हैं प्रथम कक्षाके महात्माओंके नामतक कोई नहीं जानता, हर देशमें ऐसेही महानुभाव हुए हैं जो शांतिके साथ कर्म करते हुए यहांसे प्रस्थान करगए, चुपचाप जीवन व्यतीत किया और चुपचाप चल दिये समय आया और उनके विचारोंने बुद्ध ईसा आदि महात्माओंका रूप धारणकिया, इनको हम जानते हैं बडे आदमी नाम और दामकी पर्वाह नहीं करते। वे अपने विचार संसारको देजाते हैं न पंथ चलाते हैं न सम्प्रदाय वनाते हैं न उनका कोई मत होता है न अपने नामसे किसी शास्त्रकी रचना करते हैं वे सात्विक होते हैं जो विलकुल वेसुध रहते हैं और प्रेममें मग्न होतेहैं मैं एक ऐसे ही योगीको जानताहूं जो आर्यावर्त्तमें रहता है इसको अपनी भी सुधि नहीं है उसने अपने आपको भुलादिया है वह प्रेममें मग्न है उसकी दशा इस वातकी साक्षी देती है। यदि कोई पशु उसके एक हाथको काटना चाहे तव वह अपना दूसरा हाथ भी उसके सामने करदेगा, और यूंही कहता रहैगा कि "परमात्मन्। तेरी इच्छा पूर्ण हो" उसकी दृष्टिमें सव कुछ ईश्वरका है ईश्वरमें हो रहाहै और ईश्वरके वास्ते है। वह अपने आपको कभी नहीं समझता परन्तु फिर भी वह प्रेम और शुभ विचारोंका सागर है।

इनके बाद उनका नम्बर आताहै जिनमें राजसी वृत्ति है, इनमें तेजीसे काम करनेकी शक्ति है वे पूर्ण उद्देश्यको सन्मुख रखकर काम करते हैं और संसारको उपदेश सुनाते हैं अच्छे और शुद्ध मनुष्य चुपचाप सच्चे और अच्छे विचारोंको एकत्र करजाते हैं बुद्ध और ईसा जैसे महान् पुरुष सबको उनका उपदेश देते हैं गौतम बुद्धके जीवन चरित्रमें हमने प्रायः पढा है कि २४ बुद्ध उससे पहिले बीत चुके हैं और वह पच्चीसवां है । चौबीस बुद्धोंके वृत्तान्तको किसको मालूम है यद्यपि गौतमबुद्ध जो ऐतिहासिक बुद्ध हैं स्वयं कहता है कि उसने अपने उपदेशका क्रम उनके विचार लेकर जारी किया है उत्तम कोटिके मनुष्य चुपचाप और शान्त रहते हैं उनको कोई नहीं जानता । ये वे लोग हैं जो विचार शक्तिको जानते हैं वे जानते हैं यदि वह अपनी गुफाके द्वारको बन्द करके केवल पांच सच्चे विचार सोचकर जाएंगे तब भी उनके ये पांच विचार संसारमें प्रलय तक नष्ट न होंगे । वास्तवमें ये विचार पर्वतोंको छेदते हुए समुद्रको पार करतेहुए संसारमें बराबर चक्र लगाते रहेंगे और समय पाकर मनुष्यके मनमें प्रविष्ट हो उसको महात्मा और शुद्ध बुद्ध बनायंगे, और उनमें इन विचारोंके कारण सच्चे मनुष्य जीवनका भाव उत्पन्न हो जायगा, ये सात्विकी पुरुष ईश्वरके इतने निकट होते हैं कि ये लडने झगडने व्याख्यान देने और जैसा कि साधारण मनुष्य कहते हैं वे भलाई करनेके योग्य ही नहीं रहते, तेजीसे काम करनेवाले कितने ही सौम्य हों फिर भी उनमें कुछ न कुछ अज्ञानका अंश रहजाता है, जबतक हम अशुद्ध हैं तभीतक कर्म्म करते हैं कर्म्म में फिर भी कुछ अभिलाषा बनीही रहती है ईश्वर में ध्यान लगाकर जो एक पक्षीके परकी आवाज सुनता है कैसे कोई अपने कामको बडा कहसकता है ? ऐसा करना बहुतही बुरा होगा । क्योंकि वह हर बात-के तत्त्वको जानता है हम उसके निकट केवल इतना ही कह सके हैं कि "तेरी इच्छा पूर्ण हो" बडे आदमी कर्म्म नहीं किया करते, क्योंकि कर्ममें सम्बंध होता है जिसका आत्मा ईश्वरमें लीन है जिसकी इच्छाएं परमात्मामें मग्न होगई हैं उनके लिये कर्म्म नहीं है" ऊँची कोटिके महात्मा ऐसे हुआ करते हैं इनके अतिरिक्त और सबको कर्म्म करना पडता है । इसी प्रकार

कर्म्म करनेपर हमको भलीप्रकार समझलेना चाहिये कि हम संसारके तनिकभी लाभ नहीं पहुंचा सके, हम वास्तवमें कुछ कर नहीं सक्ते, हम संसारके अखाड़ेमें केवल अपनी सहायता करते रहे हैं, यह कर्म्म करनेका अच्छा साधनहै यदि हम इस प्रकार कर्म्म करैं -यदि हम समझें कि हमको वर्त्तमान समय केवल अधिकारकी समान मिला है तव हम अवश्य असंग रहैंगे । हमारी तुम्हारी भाँति करोडों मनुष्य संसारमें विचारते हैं कि हम वडे आदमी हैं परन्तु हम सव मरजाते हैं और पांचमिनटमें ही संसार हमको भूलजाता है, किन्तु ईश्वरका जीवन अनन्त है, "यदि इसकी इच्छा न हो तव कौन जीसक्ता है और कौन सांस लेसक्ताहै" वह आत्माओंका आत्मा परमात्मा है समस्त शक्तियां इसकी और इसमें हैं उसीकी आज्ञासे वायु वहताहै सूर्य चमकता है पृथ्वी जीवित है मृत्यु आताहै वह सवमें है वह सव कुछ है, हम केवल इसकी उपासना करसकते हैं । तुम कर्मोंके फलकी इच्छाको त्यागदो, अपनी भलाईके लिये भला करो तव तुम पूर्ण विरक्त वनोगे, मनकी वेडी टूट जायगी और तुमको पूर्ण मुक्ति मिलजायगी जो कर्म्मयोगका अभीष्ट है ।

इति सप्तम परिच्छेद समाप्त ।

# अथ अष्टमपरिच्छेद ।

## कर्म्मयोगका उद्देश्य ।

वेदान्त धर्म्ममें यह एक वहुत वडा विषय है कि हम अनेक मार्गों द्वारा एक ही स्थानपर पहुंचजाते हैं, वे चारभाग हैं पहिला कर्म्म दूसरा प्रेम तीसरा अध्यात्म शास्त्र चौथा ज्ञान । किन्तु तुमको स्मरण रखना चाहिए कि ये मार्ग ऐसे ही नहीं हैं जो नितान्त भिन्न ही भिन्न हों और एक दूसरेमें सम्मिलित न हों, ये सव आपसमें मिले जुले हैं ये भिन्नता वैसी ही है जैसी हमको संसारमें दृष्टिगत होती है तुमको ऐसा कोई भी मनुष्य नहीं मिलेगा जो केवल कर्म्म ही करता हो, न ऐसाही आदमी दिखाई देगा जो केवल ईश्वरोपासना का ही दम भरता हो, और न ऐसे मनुष्य दृष्टिगोचर होंगे जो केवल ज्ञानी ही हों मनुष्योंकी मानसिक वृत्तियोंको देखकर यह भिन्नता स्थिर की है हमने यह

निवेदन करदिया है कि ये चारों मार्ग अन्तमें मिलकर एक होगए हैं। समस्त धर्म्मोंके साधन एवं पूजाके सब विधान एक ही स्थानपर पहुंचानेका प्रबंध करते हैं।

मैंने तुमको उस उद्देश्यके समझानेकी चेष्टा की है वह जो केवल मोक्ष या मुक्ति है। हर चीज जिसको हम देखते हैं स्वतंत्रताके लिये चेष्टा कररही है यहांतक कि जड और चैतन्य सबका उद्देश्य एक यही ( मोक्ष ) है। यह सृष्टि स्वयं स्वतंत्रताकी चेष्टा करतीहुई दीख रही है। हर परमाणु दूसरेसे भाग रहा है दूसरे इसको बंधनमें डालनेकी चेष्टामें लगेहुए हैं। पृथ्वी सूर्यसे भागना चाहती है चन्द्रमा पृथ्वीसे अलग होना चाहता है हर चीजमें मुक्तिका ध्यान विद्यमान है समस्त सृष्टि इसी मुक्तिकी धुनमें है, इसी कारण महात्मा ध्यान और उपासना करते हैं लुटेरे लुटते हैं जब काम करनेका उचित ढंग दिखाई नहीं देता, हम उसको बुरा कहते हैं, जब उचित प्रतीत होता है, वह अच्छा कहाजाता है। परन्तु बात एकही है सब स्वतंत्रता चाहते हैं, सन्तको अपनी बंधनकी दशाका दुःखहै, वह इससे छूटना चाहता है इसलिये ईश्वरकी उपासना करता है चोरको किसी चीजकी इच्छा है वह उस इच्छासे बचनेके लिये चोरी करता है। समस्त सृष्टिमें सबका उद्देश्य मुक्ति है, चाहे जड हो या चैतन्य जानते हों या न जानते हों सब उसी स्थान पर पहुंचनेके अभिलाषी हैं। जो स्वतंत्रता सन्त महात्मा चाहते हैं वह स्वतंत्रता चोर डाकुओंकी स्वतंत्रतासे भिन्न है सन्तोंकी मुक्ति महा आनन्दकी दशा है परन्तु चोरने अपने मनको ऐसी ओर झुकाया है जो उसकी आत्माके लिये नई २ जंजीरें बनाती जायगी।

इसी मुक्तिके पृथक् २ विचारोंके फल स्वरूप सब मत हैं। यह समस्त सभ्यता और निःस्वार्थ भावकी मूल है जिससे यह अभिप्राय है कि हम अपनेको रक्त मज्जा मांस न समझें। जब हम देखते हैं कि एक मनुष्य शुभ कर्म करता है दूसरोंको सहायता देरहा है तब इसके यह अर्थ होते हैं कि वह "मेरे और तेरे पने" के संकुचित चक्रमें कभी घिरा नहीं रहसक्ता। स्वार्थ और ममताके फेरमें पडकर, मनुष्य कभी मुक्त नहीं होसक्ता। सब प्रकारके ज्ञान विज्ञानका यही परिणाम है कि स्वार्थ और स्वाभिमानको बिल्कुल छोड दो। समझलो कि यदि मनुष्य इसप्रकार निःस्वार्थ होजाय, तब उसकी क्या

दशा होगी ? वह संकुचित संसारमें न रहेगा, इसके लिये यह न कहा जायगा कि वह सुखदेवहै या महादेव है । इसने अपनेको अनन्त बनालिया बस यही सब धर्मोंका निचोड है और सब प्रकारकी शिक्षाओंका फल है । जिन्होंने अपनेको संकुचित कर ै है जब वे उस विचारको सुनते हैं घबरा उठते हैं माना कि जब वह ौंफसीको उपदेश देते हैं तब वे इसी बातको और २ शब्दोंमें प्रकट करते हैं । समझलो कि कोई व्यक्ति विशेष अपनी व्यक्ति विशेपता छोडकर नितान्त पूर्ण होजाय, तब हम इसको दूसरे पूर्ण महात्माओंसे किस प्रकार पहिचान सकेंगे ? वह सृष्टिमें मिलकर एक होगया, और ऐसा ही हो जाना सबका उद्देश्य है, केवल व्यक्ति विशेपताके फंदेमें पडेहुए मनुष्य अपने भोलेपनसे इसको नहीं समझसके न सच्चे फलपर पहुंचते हैं । कर्म्म योग इसी रागको गाता हुआ मुक्तिके जीवनका उत्तम उद्देश्य बतलाता है हर प्रकारका स्वार्थ मात्र हमको अभीष्ट स्थान पर जानेसे रोकता है । और हर प्रकारका निष्काम कर्म्म हमको उस ओर ले चलनेका प्रबंध करता है, इसलिये सबसे अधिक उत्तम नीति यही है कि " जिसमें स्वार्थ है वह असभ्य है जिसमें निःस्वार्थता और परोपकार है वही सुसभ्य है " ।

किन्तु यदि हम बाहरी विषयोंपर वादविवाद करने लगेंगे तब इसका समझमें आना बहुत कठिन होगा क्योंकि इर्दगिर्दके वृत्तान्तके कारण उसमें भिन्नता होजाती है, एक काम मुख्य दशामें निष्काम कहाजाता है किन्तु दूसरी दशामें वही स्वार्थसे पूर्ण बनजाता है इसलिये हम साधारण तया एक सार्वभौम साधन बतलाते हैं वह यह कि अपने कामोंको देशकाल और दशापर छोड दो । एक देशमें एक काम अच्छा समझाजाता है दूसरे देशमें वही बुराहोजाता है । क्योंकि सबकी दशा एकसी नहीं होती, पर सब सृष्टिका उद्देश्य मुक्ति है और मुक्ति निष्काम कर्म्म करनेसे प्राप्त होती है । हरएक शब्द विचार और कर्म्म जो स्वार्थसे नितान्त शुद्ध हैं वे मुक्तिके लिये पथप्रदर्शक हैं । और इसीलिये इसीको सबसे उत्तम शिक्षा बताई है । हरदेश एवं हरजातिका नीतिशास्त्र इसको सच्चा बताता है कुछ मतोंमें बतायाजाता है कि सदाचारकी शिक्षा ईश्वरकी ओरसे है । यदि तुम उनसे प्रश्न करो कि हम क्यों ऐसा काम

करें ? तब उत्तर मिलेगा "कि ईश्वरकी आज्ञा है" किन्तु उसकी वास्तविक दशा कुछ ही हो सबमें एकही विचार काम कररहा है वह यह है कि स्वार्थ, स्वाभिमान और ममताको नष्ट करदो परन्तु फिरभी बहुतसे आदमी इस उत्तम विचारको सुनकर डरजाते हैं क्योंकि उनको अपनी प्रसिद्धिके खोजानेका भय रहता है किन्तु उनलोगोंसे हमारा यह प्रश्न है कि जब मनुष्य निष्काम होजाता है और अपनेलिये न कुछ बोलता है और न कुछ करता है तब उसकी क्या दशा होती है ? यावत् तुम अपनेही लिये कर्म्म करते रहोगे तभी तक तुम्हारे साथ "ममता" रहैगी, जहां तुमको दूसरोंका विचार उत्पन्न हुआ फिर वह "ममता" काफूर हो जाती है ।

इसलिये कर्म्मयोग कहताहै कि तुम निष्काम कर्म्म करतेहुए मुक्ति प्राप्त करो; कर्म्मयोगी चाहै और किसी बातको न मानै; उसका चाहै ईश्वरतक में विश्वास नहो चाहै वह जीव आदिकी शंकाओंका समाधान न करसके तथापि उसका उद्देश्य यह रहता है कि परोपकार करताहुआ स्वार्थको सबके लिये तिलांजलि देदे इसके जीवनके हरक्षण सचाईके समझमें व्यतीत होते हैं क्योंकि वह केवल कर्म्मकी सहायतासे सत्पदार्थका खोज कररहा है भक्तको यह समझ भक्तिसे और ज्ञानीको ज्ञानसे आती है ।

अब प्रश्न यह है कि यह कर्म्म क्या है ? संसारमें शुभ कर्म किसे कहते हैं ? क्या हम संसारका उपकार कर सक्ते हैं ? वास्तवमें इसका उत्तर "नहीं" है परन्तु किसी दशामें इसका उत्तर "हां" भी होगा । संसारको कोई मनुष्य सर्वदा लाभ नहीं पहुंचा सकता, यह हो ही नहीं सकता क्योंकि उस समय संसार फिर संसार ही न रहैगा । आप थोडी देरके लिये किसी बुभुक्षितकी भूंख दूर करसक्ते हैं परन्तु वह फिर भूखा होगा, हर प्रकारकी प्रसन्नता क्षणभंगुर है । कोई मनुष्य सदाके लिये दुःख और सुखको दूर नहीं कर सक्ता । क्या कोई मनुष्य संसारको सदाके लिये सुख देसकता है, समुद्रमें एक जगह लहरें उठती हैं दूसरी जगह खाली होजाती हैं संसारमें सब भलाइयोंकी संख्या हर समय मनुष्यकी इच्छा और तृष्णाके अनुसार एकसी रही है न कोई इसको बढा सक्ता है न घटा सकता है आज तुम संसारके इतिहास पर दृष्टि डालो तो क्या दुःख सुख जो पहिले थे आज नहीं हैं क्या

धनी निर्धन ऊंचे नीचे आरोग्य, रोगी अब दिखाई नहीं देते यूनानी रूमी और मिस्रियोंके समयमें भी वही दशा थी, अब भी वही हाल है, जहांतक इतिहास बताता है इसमें कमी नहीं आई, परन्तु फिर भी हम देखते हैं कि यह सब कुछ होतेहुए भी मनुष्यकी उन्नतिका द्वार खुलाहुआ है । इतिहासके हर भागमें हजारों स्त्री पुरुषोंने दूसरोंके जीवन शुद्ध बनानेमें चेष्टा की है देखो उनकी कहांतक सफलता हुई ? गेंद इधरसे उधर लुडक गई शारीरिक दुःख कम हुआ मानसिक बढ गया एक जगह कमी हुई दूसरी जगह वृद्धि होगई यह कहना कि किसी समयमें संसार दुःखशून्य होजायगा बालकों जैसी बात है । सब जातियोंमें यह विचार विद्यमान है परन्तु यह उनकी भूल है ।

हम न संसारमें दुःख बढ़ासक्ते हैं न सुख, सदा इनकी संख्या एकसी रहेगी केवल इतना होता है कि गेंद इधरसे लुडक कर उधर चलीगई यह न्यूनाधिकता प्रकृतिका स्वभाव है । कैसे कोई मानले कि बिना मृत्युका जीवन सम्भव है ! वृथा और झूंठी बात ! जहां जीवनका विचार है वह मृत्युके विचारका रहना भी आवश्यक है । कोई सुख दुःखसे खाली नहीं है । दीपक बल रहाहै यह उसका जीवन है परन्तु धीरे २ वह बुझाजाता है यदि तुम जीना चाहते हो तब साथही मरना भी पडैगा जीवन और मरण वास्तवमें एकही पदार्थ हैं इनको विचार दृष्टिसे देखाजाए यदि एक मनुष्य उतारकी ओर देखता है दुःखी होजाता है दूसरे की दृष्टि चढावकी तरफ है वह सुखी है जब लडका स्कूल पढने जाता है तब माता पिता इसकी रक्षा करते हैं, उसके लिये हरवस्तु सुखदाई है उसकी आवश्यकता बहुत थोडी है और वह प्रसन्न रहता है परन्तु वृद्धोंका अनुभव इसके विरुद्ध है सब धातु क्षीण होगई और अब वे, शान्त हैं पुरानी जातियोंमें मुर्दनी छाई है उनकी आशालता सूख गई, नई जातियां प्रसन्न हैं क्योंकि उनके चढाव और उतारके दिन हैं, हिन्दोस्थानमें एक कहावत प्रसिद्ध है कि "हजार वर्षका शहर और हजार वर्षका जंगल" शहरोंका जंगलोंमें और जंगलोंकी शहरोंमें परिवर्त्तित होना हर जगह दिखाई देगा, और उसीके अनुसार लोग सुखी और दुःखी दिखाई देते हैं ।

इसके बाद समताका विचार ध्यान देने योग्य है कुछ मतानुयायी कहते हैं "ईश्वर उनके बीचमें राज्य करने आए गा, तब बडाई छुटाईका अन्तर जाता

रहे गा, यह सिद्धान्त कट्टर आदमियोंका है ये अपने विचारके सच्चे हैं परन्तु सचाईसे कोसों दूर हैं इसी विचारने रूमी एवं यूनानी गुलामोंको ईसाई धर्म्ममें प्रवृत्त किया, ये गुलाम समझने लगे कि जब ऐसा समय आए गा इनको खूब खाने पीनेको मिलैगा और वे झुण्डके झुण्ड ईसाई झण्डेके नीचे आने लगे, जिन्होंने आरम्भमें इस सिद्धान्तको लोगोंमें फैलाया वे कट्टर मूर्ख थे, इस समयमें समता और मनुष्योंके अधिकार एक से हैं तब भी इस बातका उपदेश दिया जाता है यहभी कट्टरपन है न तो कभी संसारमें समता हुई और न कभी होगी। कैसे कोई जाति इस संसारमें समता प्राप्त करसक्ती है ? यह समता असम्भव है। और इसमें मृत्यु है संसार क्यों सृजागया ? इसलिये कि उसकी साम्यावस्थामें अन्तर आगया आरम्भमें प्रकृति साम्यावस्थामें थी। वर्त्तमान समयमें वह असम्भव है क्योंकि हर जगह खेंचातानी और मुकाबलेके लिये हाथापाई होरही है। समझलोकि संसारके सब परमाणु साम्यावस्थामें आजाएं, तब क्या वह फिर स्थित रहैगा ? पानीको हिला दीजिये उसमें खलबली मच जाएगी, परन्तु फिर वह शान्त होजाएगा, और इस शान्तिके लिये उसके परमाणु लडने झगडने लगें गे। यही सृष्टि है इसमें हर चीज़ उसी साम्यावस्थाके लिये चेष्टा कररही है परन्तु फिर खलबली पड जाती है "असाम्यावस्था" ही संसार है परन्तु साम्यताकी चेष्टा भी आवश्यकीय है। और यह संसारको नष्ट करदेती है। पूर्ण होना यहां दुस्तर है, जिस समय वह दशा आजाय गी प्रकृति अपनी साम्यावस्थामें चलीजाए गी और संसारकी इतिश्री होजाय गी जैसे २ वह दशा आती जायगी तैसे ही तैसे उसमें जीवित रहनेकी शक्ति कम होती जायगी। यहां कोई न रहैगा, इस विचारको छोड दो। मनुष्यकी दशा और उसके अधिकार भिन्न २ क्यों हैं ? यह उनके मस्तिष्ककी भिन्नताका कारण है। इस समयभी पागल आदमीको छोडकर कोई न कहै गा कि हम सब एकसा मन और मस्तिष्क लेकर आए हैं हम संसारमें अनेक और भिन्न २ पदार्थोंका समूह लेकर आते हैं हम चाहे बडे या छोटे बने आए हैं, इसमें हमारा वश नहीं है। अमेरिका ( America ) में पहिले हजारों इण्डियन रहते थे कुछ अंग्रेज वहां पहुंचे पृथ्वी धन सब कुछ [illegible] लिया, अब क्या दशा है ? इण्डियनों ने क्यों उन्नति नहीं की ! और [illegible]

क्यों अंग्रेजोंके वरावर नहीं हैं इसलिये कि उनके मन और मस्तिष्ककी दशा एकसी नहीं थी, अंग्रेजोंका मस्तिष्क खास तरहका था । इनमें और विचार थे और वे प्रकट हुए " सभ्यता " मृत्यु है । जबतक यह संसार है तबतक "साम्यता" नहीं है । "साम्यता" उस समय होगी जब इसकी इतिश्री होजायगी तथापि "साम्यता" का विचार काम करानेके लिये अच्छा है । जिस प्रकार "असाम्यता" सृष्टिके लिये जरूरी है उसी प्रकार यह भी "स्वतंत्रता" या मुक्तिके लिये अच्छा है । यदि मुक्तिके लिये चेष्टा न कीजाएं तब हम ईश्वरतक नहीं पहुंच सकें गे और फिर सृष्टि भी न होगी, संसारकी अनेक शक्तियोंकी भिन्नता ही एक ऐसी चीज़ है जो मनुष्यसे कर्म्म कराती रहती है क्योंकि कर्म्म करनेके लिये किसी न किसी अभिलाषाको सामने रखना आवश्यक है इसलिये कि इस बधनसे छुटकारा मिल सके ।

संसार एक प्रकारकी चर्खी है जिसके पहियोंके भीतर पहिये हैं यदि हम अपना हाथ उसमें देदें तब फँस जायंगे । और हमारी बुरी दशा होगी । हम सोचते हैं कि हमने एक काम किया और अव हमको आराम मिलेगा परन्तु देखते हैं कि अभी एक काम समाप्त भी नहीं हुआ कि दूसरा और तैयार हो गया हमको संसारकी चर्खी विवशतया खींच लेजाती है । इससे बचनेकी दो युक्ति हैं एकतो यह कि इस चर्खीका विचार ही मनसे निकाल दियाजाय, इससे अलग होकर खडे होजाओ इच्छाओंको छोडदो, और इसको चलने दो । परंतु यह काम बडा दुस्तर है मैं नहीं समझता कि बीस करोडमें से एक आदमी भी ऐसा निकले गा जो इस प्रकार करसक्ता हो कहना सरल परन्तु करना कठिन है । दूसरा यह कि संसार सागरमें गोता लगाओ कर्म्मके रहस्यको समझो यह कर्म्मयोग है संसार चक्रके पहियोंसे दूर न हटो प्रत्युत इसके भीतर चले जाओ और कर्म्मकरनेका ढंग सीखलो, उसके भीतर रहकर उचित कर्म करतेहुए बाहर आजाना सम्भवहै क्योंकि इस चर्खीके भीतर ही भीतर बाहर आनेका मार्ग भी विद्यमान है ।

अब हमने देखलिया कि कर्म्म क्या है यह कर्म्म ही सृष्टिका मूल है । और इसका क्रम सदा जारी रहता है, जो लोग ईश्वर पर विश्वास रखते हैं वे इसको औरोंसे अच्छा समझ सक्ते हैं कि ईश्वर हमारी सहायताका अभिलाषी

नहीं है। माना कि यह संसार सदा रहैगा परन्तु हमारा उद्देश्य मुक्ति है और निष्काम कर्म्म है। कर्म्म ही से मुक्ति मिलती है। संसारको सुखी करनेका विचार चाहैं कट्टर आदमियोंके लिये अच्छा हो, परन्तु हमको उससे वंचना चाहिये, क्योंकि उसमें बुराई है कर्म्म–योगी प्रश्न करता है कि तुमको अपनी मुक्तिसे अधिक और किस बातका ध्यान रखना चाहिये? सांसारिक पदार्थोंसे दूर हटजाओ, गीता कहती है "कर्म्म करनेका तुमको अधिकार है परन्तु फलके लिये इच्छा करना बुरा है" अपनी उन्नति करो, जब शुभ कर्म्म द्वारा शुभ विचार तुम्हारे मनमें उत्पन्न होने लगेंगे तब तुमको किसी बाहरी पदार्थकी आवश्यकता नहीं रहै गी, शुभ कर्म्म करो क्योंकि भलाई करना अच्छा है, जो स्वर्गप्राप्तिके लिये भलाई करता है वह भी अपने बंधनके लिये जंजीर बनाता है, जरा स्वार्थ हुआ नहीं कि जंजीर बनी नहीं।

इसलिये फलस्पृहाको छोड दो, हम संसार हैं हमें शरीर नहीं, वास्तवमें हम कर्म नहीं करते हम आत्मा हैं, हम शान्ति और आनन्द हैं हम क्यों बंधनमें पडें? रो मत, क्योंकि आत्माके लिये रोना नहीं है सहानुभूतिके विचारसे भी रोना बुराहै, यह केवल हमारा विचार है, हम सोचते हैं कि हमारी तरह स्वर्गी सिंहासनासीन ईश्वर भी रोया करता है। ऐसा ईश्वर किस काम का? रोना निर्बलता और गुलामीका चिह्न है। असंग बनो, शुभ काम विना फल स्पृहाके करो, वह तुम्हारे बंधनकी जंजीरोंको खण्ड २ करदेगा, हम शुद्ध होतेजायंगे यहांतक कि हममें बुराई लेशमात्र न रहैगी।

कुछ शब्द आपको और सुनाता हूँ संसारमें एक बहुत बडा कर्म्म योगी हुआ है उसका नाम बुद्ध था सब पैगम्बरोंने किसी न किसी अभिलाषासे कर्म्म किया है, परन्तु बुद्ध उनके विरुद्ध था, संसारमें दो प्रकारके पैगम्बर आए हैं एक तो अपने आपको ईश्वरका अवतार मानते थे दूसरे "रसूल" अर्थात् उसके भेजेहुए मानेगए हैं, दोनोंने सांसारिक अभिलाषाको लेकर काम किया, माना कि उनके वाक्योंमें आत्मिकभाव भराहुआ है। परन्तु बुद्ध अकेला महात्मा था जिसका यह वचन है कि "मुझको ईश्वर संबंधी विषयोंने जाननेकी तनिक भी इच्छा नहीं आत्माके सूक्ष्म भावको विचारने की क्या आवश्यकता है शुभकर्म करो और शुद्ध

बनो, तुमको इसीसे मुक्ति मिलेगी" वह अपने विचारोंकी साक्षात् मूर्त्ति था इसमें स्वार्थका विचार तक नहीं था, जरा देखो तो सही संसारमें उससे अधिक अच्छा कर्म्म और किसने किया है ? इतिहासमें एक उदाहरण भी ऐसा नहीं मिलता जो ऐसा आश्चर्य्य जनक और प्रभावशाली हो। मनुष्ययोनिमें केवल एक यही ऐसी व्यक्तिथी जिसने इस योनिका महत्व प्रकट किया ऐसा ज्ञान परोपकार और कहां दिखाई देता है, यह महात्मा बडे ऊंचे विचारवाला दार्शनिक ( Philosopher ) हुआ है जिसकी सूक्ष्म फिलोस्फीका समझना आसान बात नहीं है परन्तु उसको छोटेसे छोटे प्राणी तकसे सहानुभूति थी, उसने सबके साथ दयाभाव प्रकट किया, और कभी किसी प्रकारका प्रतीकार नहीं चाहा, यह आदर्श कर्म्मयोग है इसमें न स्वार्थ है और न किसी प्रकारकी और अभिलाषा। इतिहास गला फाड २ कर कह रहा है कि संसारमें बुद्ध जैसे महात्मा उत्पन्न नहीं हुए, वास्तवमें ऐसे विचारवाला जिसमें इतना आत्मिक बलही कहीं दिखाई नहीं दिया वह सबसे बडा सुधारक (Reformer) हुआ है। वह पहिला महान् पुरुष था जो कहा करताथा "पुरानी पुस्तकोंपर उनकी प्राचीनताके कारण विश्वास न करो, अपने जातीय सिद्धान्तों पर केवल जातिके कारण विश्वास न करो, बल्कि उसको बुद्धिकी ताराजू पर तौलकर देखो यदि उसमें सचाई और भलाई है तब ग्रहण करो, और उसपर विश्वास करो और अपना जीवन उसीके अनुसार बनाओ जैसे तुम्हारे विचार हों तुम वैसेही बनो। और दूसरोंकी सदा सहायता करो।" जिसकी कोई इच्छा नहीं है वह सबसे अच्छा काम करता है, न उसमें नामकी इच्छा है न दामकी और जब मनुष्य ऐसा बनजाताहै वही बुद्ध होजाताहै उसमें एक अद्वितीय शक्ति का संचार होताहै और वह इस प्रकार कर्म्म करताहै कि संसार पलटा खा जाता है देखो, गौतम बुद्ध आदर्श कर्म्म योगी हुआ है।

॥ इति अष्टम परिच्छेद समाप्त ॥

इति कर्मयोग समाप्त।

पुस्तक मिलनेका ठिकाना–
खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस–बंबई.

# श्रीरामकृष्णपरमहंसजीके

# २०–उपदेश.

अनेक बिरुदावली विराजमान १०८ श्रीसंयुक्त
अलवर राज्याधिपति महाराजा सवाई
जयसिंहजी बहादुरके
स्टेट सेक्रेटरी मुंशी जगमोहनलालजी महोदय द्वारा
संगृहीत और अपने स्थानपर नृपतिवरकी दावतके
समय उपस्थित सभ्योंमें वितरित अंग्रेजी पत्रका
उक्त मुन्शीजी महोदयकृत–

**भाषानुवाद.**

जिसको
**पंडित गणेशदत्तजी शास्त्री वाजपेयी महोपदेशकने**
खेमराज श्रीकृष्णदासके
**बंबई**
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-यन्त्रालयमें मुद्रित कराकर,
**"श्रीभारतधर्ममहामण्डल" के प्रयागस्थ
महाऽधिवेशनपर सम्मिलित धर्माऽनुरागी महा-
शयोंके प्रमोदार्थ वितरित किया ।**

**अलवर, जनवरी सन् १९०६ ई०**

श्रीहरिः ।

# श्रीरामकृष्णपरमहंसजीके २०-उपदेश.

अनेक विरुदावली विराजमान १०८ श्रीसंयुक्त अलवर राज्याधिपति महाराजा सवाई जयसिंहजी वहादुरके स्टेट सेक्रेटरी मुंशी जगमोहनलालजी महोदय द्वारा संगृहीत और अपने स्थानपर नृपतिवरकी दावतके समय उपस्थित सभ्योंमें वितरित अंग्रेजी पत्रका उक्त मुन्शीजी महोदयकृत-

भाषानुवाद.

जिसको

पंडित गणेशदत्तजी शास्त्री वाजपेयी महोपदेशकने खेमराज श्रीकृष्णदासके

बंबई

"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-यन्त्रालयमें मुद्रित कराकर,

"श्रीभारतधर्ममहामण्डल" के प्रयागस्थ महाऽधिवेशनपर सम्मिलित धर्माऽनुरागी महाशयोंके प्रमोदार्थ वितरित किया ।

अलवर, जनवरी सन् १९०६ ई०

अनेक विरुदावली विराजमान १०८ श्रीयुक्त महाराजा बहादुर अलवरेश्वरकी ओरसे जो ११ दिसम्बर सन् १९०५ के आमद्-रवारमें मेरे परमसुहृद् श्रीयुत मुन्शी जगमोहनलालजी महोदय को ताजीम और पैरमें सुवर्णकी इज्ज़त बख़्शी गई थी. उसी खुशीके उपलक्षमें ता० १४ दिसम्बर सन् १९०५ को उक्त मुन्शीजी महोदयके स्थानपर नृपतिवरने स्वयं सपरिकर पधारकर दावत स्वीकृतकी थी, वास्तवमें वह समय एक अपूर्व आनन्दका समय था. उस समय इन उपदेश रत्नोंकी वर्षाका सुख उपस्थित सभ्योंको प्राप्त हुआ था किन्तु उपदेश पत्र अंग्रेजी भाषामें होनेसे सर्व्वसाधारणको पूर्ण संतोष न हुआ था. अतः अनेक मित्रोंके अनुरोधसे अबकी बार "श्रीभारतधर्म्ममहामण्डल" के सभासदोंमें वितरणार्थ उसीका हिन्दीभाषाऽनुवाद प्रकाशित किया गया है. आशा है कि, श्रीपरमहंसजीके इन उत्तमोत्तम उपदेशोंसे अनेक सुहृद्वर्ग लाभ उठावेंगे.

निवेदक,

**गणेशदत्त.**





१–यदि आप एक मिट्टीके बर्तनमें पानी भरें और उसको उठाकर ताक़में रखदें तौ थोड़े दिनोंमें उसमेंका पानी सूख जावेगा. परन्तु जो आप उसी बर्तनको पानीमें डूबा हुआ रक्खें तो जबतक वह वहां रक्खारहैगा भराही रहैगा. ऐसीही हालत आपके परमेश्वरमें प्रेमकी है. अपने हृदयको कुछ समयतक परमेश्वरके प्रेमसे भरो और सम्पन्न करो और फिर बराबर उसको भूले हुए अपने आपको दूसरे कामोंमें लगाओ तो निश्चय थोड़ेही कालमें मालूम पड़ेगा कि आपका हृदय निर्धन तथा खाली होगयाहै और वह बहुमूल्य प्रेम जाता रहाहै. परन्तु जो आप अपने हृदयको सदा भगवद्भक्तिके समुद्रमें निमग्न रक्खें तौ वह निश्चय सदा भगवतप्रेमके जलसे परिपूर्ण रहैगा.

२–प्रश्न–सच्चा प्रेमी परमेश्वरको कैसा मानताहै ?

उत्तर–वह उसको अपने अत्यन्त निकट व अत्यन्त प्यारेकी समान मानताहै. जैसा कि वृन्दावनकी गोपियोंने श्रीकृष्णको जगन्नाथ करके नहीं माना किन्तु अपनाही प्रियतम गोपीनाथ करके माना.

३–जैसे कोई व्यभिचारिणी स्त्री घरके कामधन्धोंमें सर्व्वथा लगी हुई सारे समय अपने गुप्त प्रेमीका चिन्तन करती रहतीहै, इसीप्रकार हे संसारी मनुष्य ! तू अपने सांसारिक कामोंको कर परन्तु अपना चित्त सदा प्रभुमेंही लगाये रह.

कृपणका चित्त जिसप्रकार सुवर्णप्राप्तिमें लगा रहताहै उसी प्रकार तुमभी अपने चित्तको परमेश्वरमें आसक्त रक्खो.

४–साकार ईश्वरके दर्शन होतेहैं और यही नहीं किन्तु प्रत्यक्ष होकर हम उसको प्रिय मित्रके समान स्पर्श भी कर सकते हैं.

५–ईश्वरका ज्ञान पुरुषकी सदृश है, और ईश्वरकी भक्ति स्त्रीकी सदृश है. ज्ञानका प्रवेश ईश्वरके बाहिरी कमरोंतक है परन्तु उसके अन्तःपुरमें अन्य कोई नहीं जासकता सिवाय भक्तिके जिसकी कि सर्व्वशक्तिमानके गुप्त भेदोंमें गति है.

६–एक समय एक ज्ञानी और एक प्रेमी दोनों बनमें होकर जारहेथे. मार्गमें उन्होंने कुछदूरीपर एक सिंह देखा. ज्ञानी बोला "हमारे भागनेका कोई कारण नहीं है सर्व्वशक्तिमान परमेश्वर अवश्य रक्षा करेगा". इसपर प्रेमी बोला "नहीं भाई, चलो भाग चलें. जो काम हमारेही पुरुषार्थसे होसकताहै उसके लिये हम ईश्वरको परिश्रम क्योंदें."

७–किसीने पूछा कि काम क्रोधादि शत्रु कब जीते जासकतेहैं, तब परमहंसजीने उत्तर दिया कि जबतक यह संसार और सांसारिक विषयोंमें लगाये जातेहैं तबतक यह शत्रु हैं, परन्तु जब ईश्वरमें इनको लगाया जाताहै तब तो यह मनुष्यके सबसे बड़े मित्र होजातेहैं क्योंकि यह उसको परमेश्वरकी सन्निधिमें पहुँचा देतेहैं. सांसारिक वस्तुओंकी कामनाको ईश्वरकी कामनामें बदल देना चाहिये. जो क्रोध अपने साथियोंकी ओर होताहै उसको ईश्वरकी ओर करो कि वह तुमपर क्यों नहीं प्रगट होताहै, और इसीप्रकार सब विकारोंको. इनवृत्तियोंको मिटादेना नहीं चाहिये किन्तु शिक्षा करनी चाहिये.

८–प्रश्न–ईश्वर कहां है और कैसे मिलताहै ?

उत्तर–गहरे समुद्रमें मोती है परन्तु उसके लेनेको पूरी जोखों उठाना चाहिये इसीप्रकार जगत्‌में ईश्वर है.

समुद्रमें एक गोता मारनेसे यदि तुमको मोती न मिले तौ यह मत समझो कि समुद्रमें मोती नहीं हैं. बारंबार गोते लगाओ, अन्तमें तुमको अवश्य फल प्राप्त होगा. ऐसेही यदि परमेश्वरके दर्शन निमित्त तुम्हारा प्रथम उद्योग निष्फल होजाय तो जी मत-हारो. उसी उद्योगमें लगे रहो समय पाकर अवश्य तुमपर भगवतकटाक्ष होगा.

९–सच्चिदानन्द सागरमें हमको गहरी डुबकी मारनी चाहिये. गहरे समुद्रके भयानक जन्तु लोभ और क्रोधसे मत डरो. विवेक और वैराग्यकी हल्दीका अपने वदनपर लेप करलो मगर मच्छ पास नहीं आवेंगे क्योंकि इस हल्दीकी गंधके सामने वे ठहर नहीं सकते हैं.

१०–प्रश्न–प्रार्थनामें क्या अवश्य कोई प्रभाव है ?

उत्तर–हां, जब मन और वाणी दोनों किसी वस्तुके चाहनेमें एकरस होते हैं, तब प्रार्थनाका उत्तर मिलताहै. उस मनुष्यकी प्रार्थनायें किसी कामकी नहीं हैं जो मुखसे तौ कहताहै "हे प्रभु यह सब तेरा है" परन्तु साथही साथ चित्तमें विचारताहै कि यह सब मेरा है.

११–एक किसान दिन भर ईखका खेत सींचताथा. काम समाप्त करनेपर उसने देखा कि जलकी एक बूंद भी खेतमें नहीं गई; पानी सब चूहोंके बड़े २ अनेक बिलोंमें होकर जमीनके भीतर चला जाताथा. ऐसीही दशा उस ध्यानीकी है जो गुप्तरीतिसे प्रतिष्ठा, सुख और सम्पत्तियोंकी संसारी विषय वासनाको तथा उच्चपद अभिलाषाको हृदयमें धारण करता हुआ परमेश्वरका पूजन करताहै. निरन्तर भजन करनेपरभी वह उन्नति नहीं करता क्योंकि उसकी सारी धारणा इन वासनारूपी मूषक छिद्रोंमें होकर व्यर्थ निकल जाती है, और उमर भरकी धारणाके अन्तमें वह जैसाका वैसाही मनुष्य है कुछभी उन्नति नहीं करसका.

१२–करामातियोंसे मत मिलो. वे सत्यके मार्गसे हटे हुएहैं. उनके मन उन सिद्धियोंके जालोंमें फँस गये हैं जो ब्रह्मकी ओर जानेवाले यात्रियोंके मार्गमें लालचरूप होकर बाधा करती हैं इन शक्तियोंसे सावधान रहो और इनकी इच्छा मतकरो.

१३–एक ब्राह्मण किसी संन्यासीसे मिला और उनमें सांसारिक तथा धर्म्मसंबंधी विषयोंपर बहुतसी बातें हुईं अन्तमें संन्यासी ब्राह्मणसे बोला–"देखो बच्चा ! इस संसारमें किसीका भरोसा नहीं है. जिनको तुम अपना कहते हो कोई तुम्हारा नहीं है." ब्राह्मणने यह बात न मानी. वह कैसे यह बात मान सकताहै कि जिनके लिये वह दिन रात पचता है अर्थात् उसके कुटुम्बी लोग उसके मित्र नहीं हैं कि जिनपर वह सहायताका भरोसा करसके ? सो ब्राह्मणने कहा–"महाशय जब मेरा माथा दुखता है मेरी माता इतनी घबराती है कि यदि उससे मेरा क्लेश निवारण होजाय तौ प्रसन्नतासे अपना प्राण न्योछावर करदेवे यह बात कि ऐसी माता मेरी मित्र नहीं है जिसपर मैं भरोसा करसकूं मेरी समझमें असम्भव है." संन्यासीने उत्तर दिया "यदि ऐसाहै तो अवश्य वे तुम्हारेही हैं. परन्तु, यथार्थमें तुम्हारी बड़ी भूल है. एक क्षणभी कभी मत मानो कि तुम्हारे पिता, माता, पत्नी वा पुत्र तुम्हारे कारण अपना प्राण देंगे. यदि तुम चाहो तौ इसकी परीक्षा करसकते हो, घरजाओ और अत्यन्त दुःखका बहाना करो और चिल्लाओ, मैं आऊंगा और तुम्हें खेल दिखाऊंगा" ब्राह्मणने वैसाही किया. अनेक डाक्टर और वैद्य बुलाये गये, परन्तु कोई आरोग्य न कर सका. बीमारकी माता हाय २ करने लगी और दुःख करने लगी, स्त्री और बच्चे रोनेलगे. इसी समय संन्यासी भी आपहुँचा.

संन्यासी बोला "बीमारी बड़ी कड़ी है, और मैं बीमारके अच्छा होनेका कोई ढब नहींदेखता, जबतक कि कोई इस रोगीके लिये अपना प्राण देनेको उद्यत न हो." यह सुनकर सब चकित होगये. संन्यासीने रोगीकी बूढ़ी माताको कहा–"जीना वा मरना तुम्हारेलिये एकही बात होगी यदि बुढ़ापेमें तुम अपने पुत्रको खोदो जो अपने तथा तुम सबके लिये कमाता है. यदि

तुम इसके प्राणके बदले अपना प्राण देदो तौ मैं तुम्हारे पुत्रको बचा सकताहूं. माता होके यदि तुम भी इसके कारण प्राण नहीं दे सकती तौ इस संसारमें और कौन साहस करेगा ?" बुढ़िया आंसू बहाती हुई चिल्ला उठी "बाबाजी जो कुछ आपकी आज्ञा हो मैं अपने पुत्रके कारण करनेको तय्यारहूं. परन्तु बात यह है कि मेरा जीवन—और मेरा जीवन मेरे पुत्रके जीवनके सामने क्या चीज़है ? यह विचार मुझे डरपोक बनारहा है कि मेरे मरनेके पीछे मेरे छोटे बच्चोंकी क्या दशा होगी. मैं तो अभागिनी हूं जो यह बच्चे मुझे रोकतेहैं." जब पितासे पूछा वह बोला "ऐ सत्पुरुष, तुम जानते हो कि मनुष्य क्या कर सकता है ? हर कोई अपने ही कर्म्मका फल भोगता है यहही संसारका नियम है. संन्यासी और अपनी सासकी इस बात चीतको सुनकर रोगीकी स्त्री धाड़ २ रोने लगी और अपने मां बापको पुकार कर बोली, "ओ प्यारे मां बाप, तुम्हारे ही कारण मैं यह प्राणदान नहीं कर सकती." संन्यासी स्त्रीकी ओर फिरा और पूछा कि इसके माता पिता तो अलग होहीगए हैं अब क्या तूभी अपने पतिके लिये अपना प्राण नहीं न्योछावर कर सकती ? स्त्री बोली "मैं बड़ी करम हीन हूं ! यदि रंडापाही मेरे भाग्यमें है तौ होनेदो मैं अपनेको ऐसा नहीं बना सकती कि मां बापोंपर उनकी पुत्रीके मरजानेका दुःख डालूं. अपरं च यदि मैं मरजाती तौ मेरापति निश्चय दूसरा विवाह करलेता और मुझे थोड़ेही दिनोंमें भूलजाता." इस प्रकार हरएकने आफ़तसे पीछा छुड़ाया. तब संन्यासीने रोगीको पुकारा और कहा " अब देखलो कोई भी तुम्हारे कारण अपना प्राण देनेको तय्यार नहीं हैं. मैंने कहाथा कि संसारमें किसीका भरोसा नहीं करना इसका अभिप्राय अब तौ समझा ? ब्राह्मणने यह सब देखही लियाथा बस अपने कल्पित घरका परित्याग किया और संन्यासीके संग होलिया.

१४—चार अन्धे एक हाथी देखने गये. एकने हाथी की टांग टटोली और कहा "हाथी खंभेके समान है." दूसरेके हाथसे सूंड लगी वह बोला "हाथी मूसल की समान है." तीसरेने उसके पेटपर हाथ फेरा और कहा "हाथी मटके के समान है." चौथे ने कानोंको छुआ और कहने लगा "हाथी छाज के समान है." इस प्रकार वे परस्पर हाथीके आकारके विषयमें झगड़ा करने लगे. एक पथिक उन्हें ऐसें झगड़ते देखकर बोला "यह क्या बात है जिसपर तुम झगड़ा कर रहे हो ?" उन्होंने उससे सारा वृतान्त कह दिया और कहा कि तुम पंच होकर फैसला करदो. वह मनुष्य बोला "तुममें से किसीनेभी हाथी नहीं देखा है हाथी खंभेके समान नहीं है, उसकी टांगें खंभेके समान हैं. हाथी मूसलकी समान नहीं है, उसकी सूंड मूसलसी है. हाथी मटकेके समान नहीं है उसका पेट मटकासाहै. हाथी छाजके समान नहीं है, उसके कान छाजके तुल्य हैं. हाथी तो इन सबका समुदाय है" इसी प्रकार वे लोग झगड़तेहैं जिनको ईश्वरका केवल एकदेशीय ज्ञान हुआहै.

१५—मनुष्यका अध्यात्मिक लाभ उसके संकल्पों और भावोंके आधीन है, उसके अन्तःकरण से उत्पन्न होता है न कि उसके दृश्य कर्म्मोंसे। दो मित्र घूमते २ एक स्थानसे होकर निकले जहां भागवत बच रही थी. उनमेंसे एकने कहा—"भाई ! चलो जरादेर वहां चलें और सुन्दर कथा सुनें" दूसरेने उत्तर दिया "नहीं, मित्र ! भागवत सुननेसे क्या फायदा ? चलो यह समय सामनेके स्थानमें चलकर सुख विलासमें व्यतीत करें" पहिलेने यह बात न मानी. वह उस स्थानपर गया जहां भागवत बचरही थी और उसको सुनने लगा. दूसरा उस दूसरे मकानमें गया परन्तु जो आनन्द उसने वहां विचारा था न मिला और सारे काल वह

यहही सोचता रहा "हाय मैं यहां क्यों आया ? मेरा मित्र न जाने इस सारे समय हरिके पवित्र चरित्र और गुणानुवाद सुनकर कैसा प्रसन्न हुवा होगा." इसप्रकार वह हरिका ध्यान करताथा यद्यपि विषयस्थानमें था. पहिला आदमी भी जो भागवत सुनरहाथा उसे कथामें आनन्द न आया. वहां बैठके वह अपने आपेको यह कहता हुआ धिक्कार करनेलगा, "अहो ! मैं अपने मित्रके साथ विषयस्थानमें क्यों न चलागया ? न जाने वह वहां इस समय कैसा बड़ा सुख भोगता होगा ! " परिणाम यह हुआ कि वह जो भागवत बचनेकी जगह बैठा था विषयस्थानके सुखका ध्यान करताथा और उसको अपने बुरे विचारोंके कारण विषयस्थानमें जानेके पापका फल प्राप्त हुवा और उस मनुष्यको जो विषयस्थानमें गयाथा अपने शुद्ध हृदयके कारण भागवत सुननेका फल मिला.

१६–चावलके आटेकी गूंजी बनती हैं परन्तु उनके भीतर मालमसाला और ही भरा जाता है. गूंजीका अच्छापन या बुरापन उसके मसालेकी जातिपर है. इसीप्रकार सब मनुष्योंके शरीर एक ही तत्त्वोंके बने हुवे हैं परन्तु चित्तशुद्धिके अनुसार वे गुणोंमें पृथक् हैं.

१७–दूसरोंके मारनेके लिये तलवारों और ढालों की अपेक्षा है परन्तु अपनेही आपको मारने के लिये केवल एक सूई बहुत है; इसी प्रकार दूसरोंके उपदेश करनेको बहुतसे शास्त्र और विद्या पढ़नी चाहिये, परन्तु आत्मप्रकाशके लिये एकही सिद्धान्त पर दृढ़ विश्वास काफ़ी होगा.

१८–प्रश्न–मनुष्य मुक्ति कब पाता है ?

उत्तर–जब उसका अहंकार मरजाता है.

१९–दो आदमी एक बाग़में गये. सांसारिक चतुर मनुष्य तो दरवाजेमें घुसतेही यह गणना करने लगा कि आमके वृक्ष

कितने हैं, प्रत्येक वृक्षमें कितने आम लगते हैं और बागका मूल्य क्या होगा. उसका साथी मालिकके पास गया, उससे पहिचान करके चुपचाप एक आमके वृक्षके नीचे चला गया और मालिककी आज्ञासे फल तोड़ने और खाने लगा. अब इन दोनोंमें बुद्धिमान कौन है? आम खालो भूख मिटजावेगी पत्ते गिने और व्यर्थ गणना करनेमें क्या लाभ है, बुद्धिका अभिमानी पुरुष सृष्टिकी "क्यों और कैसे" ढूँढनेमें व्यर्थ लगा रहता है किन्तु विचारशील नम्र पुरुष उस करतारसे पहिचान करता है और इस जगत्में परमानन्दको भोगता है.

२०–एक चीलका जिसकी चोंचमें एक मछली थी कागोंके झुंड और दूसरी चीलोंने पीछा किया और उसपर चिल्लाते थे और चोंचें मारते थे, और मछलीके छीननेका यत्न करते थे. जिस ओरभी वह गई चीलों और कागोंके झुंड चिल्लाते और काऊं काऊं करते उसके पीछे जाते थे इस दुःखसे हारमानकर चीलने मछलीको छोड़ दिया. तत्काल दूसरी चीलने पकड़ लिया तो चीलों और कागोंके झुंडने अपनी कृपादृष्टि मछलीके नये स्वामीकी ओर फेरी. पहिली चील तो बेखटके होगई और चुपचाप होकर एक पेड़की टहनीपर बैठगई. अवधूतने पक्षी की यह शान्त व स्वस्थ व्यवस्था देखी तो उसको प्रणाम करके कहा–"ए चील तू मेरी गुरु है क्योंकि तूने मुझे उपदेश किया है कि जबतक सांसारिक इच्छाओंका भार जो मनुष्यने उठारक्खा है उसको न फेंकदे तबतक कभी भी अपने आपेमें निरुद्वेग व शान्त नहीं हो सकता."

---

जगमोहनलाल.



# आत्मशुद्धिगुटिका

जिसको

छंदोबद्ध और टीका सहित

कायस्थ माथुर नोहारिया मुरलीधर

योधपुर निवासी

मुलाजिम महकमे सदर अदालत फौजदारी

मेघराज ने

प्रकाशित कर

मुमुक्षु पुरुषों के हितार्थ विना मूल्य वितीर्ण किया.

पण्डित बलदेवात्मज पण्डित

रामकर्ण के

प्रताप प्रेस में

मुद्रित हुआ.

पहली वार

# भूमिका



सकल विद्वानों से जानने योग्य विषय में विनय है कि इस जगत् प्रपंच में जो स्थावर जंगम जीव अनेक भांति के हैं उन में से स्थावर से जंगम को और जंगम में मनुष्यों को ज्येष्ठता है और यह, मनुष्य मोक्ष की आकांक्षा निमित्त योग, स्वरोदय, उपासना इत्यादि में अनेक परिश्रम उठाता है हमारे मत मुमुक्षु को आत्मशुद्धि करना अवश्य है कि जिसके अभ्यास से सुगमता के साथ जीवन्मुक्त हो सक्ता है यातें प्रथम उन महात्माओं को मैं साष्टांग दण्डवत् करता हूं कि जिनके विस्तार पूर्वक ग्रंथों से यह सूक्ष्म रीति मैंने इस प्रयोजन से निकाली है कि इस लघु पुस्तक के अवलोकन में आलस्य न करके और इसके अवलोकन से आत्मशुद्धि के रसिक जन अवश्यमेव पूर्वोक्त महात्माओं के रचे हुए विस्तार पूर्वक ग्रंथों के अवलोकन में श्रद्धा युक्त होकर विशेष लाभ उठावेंगे.

मुलाजिम

महकमे सदर अदालत फौजदारी

मेघराज

॥ओं॥

॥श्रीगणेशायनमः॥

# आत्मशुद्धि

दोहा

श्रीगुरु गनपति अम्बिका, चर्नकमल चित धार ॥
आत्मशुद्धि कछु वरनहूं, मेरी मति अनुसार ॥१॥

टीका

श्रीगुरु और गनपति व अम्बिका के कमल सदृश चरणों में ध्यान देकर मेरी बुद्धि के अनुसार आत्मशुद्धि का वर्णन करता हूं ॥

दोहा

पित्त वात कफ देह में, जैसे करत निवास ॥
तिमसतरजतमतीनए, आत्मा बीच प्रकाश ॥२॥

टीका

इस मानव स्थूल शरीर में जैसे वात, पित्त, कफ ये तीन पदार्थ निवास करते हैं तैसे ही आत्मा में सत, रज, तम इन तीन गुणों का प्रकाश है

दोहा

तीन गुनन की स्वच्छता, आत्म अरोगी होय ॥
न्यूनाधिक मालिन्य तें, आत्मा रोगी जोय ।३।

(टीका)

जैसे वात, पित्त, कफ की स्वच्छता अर्थात् साम्याव स्था से स्थूल शरीर आरोग्य और इन के न्यूनाधिक और मालिनता से सरोग हो जाता है वैसे ही यह आत्मा सत, रज, तम की साम्यावस्था अर्थात् स्वच्छतासे आरोग्य और इन की मलिनता, अधिकता व न्यूनता से सरोग हो जाता है ॥

सो स्थूल शारीरिकरोगों की निवृत्ति के निमित्त तो वैद्य और अनेक ग्रन्थ वैद्यक के होते हैं. और आत्मा के निर्विकार करने को सद्गुरु रूपी वैद्य और जिन ग्रन्थों में आत्मा शोधन व सदुपदेश हो उन्हीं ग्रन्थों को इस आत्मा के रोगों की निवृत्ति में प्रधानता है ॥

और शारीरिक रोगों की परीक्षा तो नाड़ी द्वारा वैद्य करते हैं और आत्मा के रोगों की परीक्षा प्रकृति के लक्षणों से है यातें प्रथम उल्लास में तो गुणों की स्वच्छता के लक्षण और दूसरे उल्लास में गुणों के रोगों और उन के उपायों का वर्णन किया जाता है ॥

# प्रथम उल्लास

## गुणों की स्वच्छता के विषय में

(दोहा)

सत रज तम इन तीन की, जब कहिं शुद्धी होय ॥
सँवित सँतोष रु शौर्य ए, तीनधर्म तहाँ जोय॥४॥

टीका

सत्व, रज, तम इन तीन गुणों की स्वच्छता अर्थात् साम्यावस्था से तीन धर्म प्रगट होते हैं.

( १ ) सतोगुण की साम्यावस्था से "संवित्" ( ज्ञान ) धर्म प्रकट होता है और भलेप्रकार जानलेने को ज्ञान कहते हैं.

( १ )रजोगुण की शुद्धि अर्थात् समभाव से "संतोष" ( तृप्ति ) धर्म प्रकट होता है.

( ३ ) तमोगुण की साम्यावस्था से "शौर्य" धर्म प्रकट होता है "शौर्य" पद का यह अर्थ है कि रजोगुण और तमोगुण की मलिनता, न्यूनता, अधिकता से जो काम क्रोधादि उत्पन्न होते हैं उनके वेगों को जीतके स्वच्छ तमोगुणके धर्म को धारण करने को समर्थ होना.

( दोहा )

सँवित सँतोष रु शौर्य पुनि, इनकी शुद्धी होय ॥
न्यायधर्मसूंप्रकटभयें, सुखीहोतजनसोय ॥ ५ ॥

( टीका )

संवित, संतोष, शौर्य, अर्थात् ज्ञान, तृप्ति, वीरता इन तीनों धर्मोंके समभाव से एक न्याय नाम धर्म प्रकट होता है और इस न्याय में स्थिर रहकर मनुष्य जीवन्मुक्त होसक्ता है

## ( संवित् के सात ७ धर्म )

बोध, बिचार, रु, अवगमन, बुद्धि तीव्रता, होय॥
धारणा, स्मृति, सप्त ए, संवित शुद्धी जोय ॥ ६॥

सतोगुण की साम्यावस्था से "संवित्"( ज्ञान ) धर्म

प्रकट होता है और जिस आत्मा में ज्ञान का प्रकाश होता है तहां ये सात गुण उनके साथ निवास करते हैं.

( १ ) "बोध" नित्य प्रति कामों को करते २ संपूर्ण व्यवहारों के अंत फल को शीघ्र समझजाना. जैसा कि अंकविद्या में निपुण पुरुष अभ्यास के वश से अनेक अंकों का सिद्धांत तुरत जानलेते हैं ॥

( २ ) 'विचार' कारण को देखके कार्य का अनुमान प्रथम ही करलेना कि इस कर्म का यह फल होगा.

( ३ ) " अवगमन " देखते और सुनते सर्व व्यवहारों के तात्पर्य को तुरंत जान लेना कि इस क्रिया के करने और बात के कहने का यह प्रयोजन है.

( ४ ) 'बुद्धि' किसी विद्या और व्यवहारको सीखनेके समय कुछ कठिनता न प्रतीत हो जिस बात की चाहै सुगमही सों ग्रहण करले.

(५) 'तीव्रता" वादविवाद और जिज्ञासा के समयज्ञान सीमा को उल्लंघन न करना ॥ तात्पर्य यह है कि पदकी जिज्ञासा और वाद होतो पद के अर्थ विवेचन में न लगना ॥ ज्ञानसीमा का उल्लंघन यह भी होता है कि जैसे किसी उत्तम स्थान में मदिरा को धरी देखके झट यह निश्चय करलेना कि मदिरा आदिक मंद वस्तु का आना तो यहां कठिन और असंभव है यह अवश्य कोई अन्य पदार्थ है ॥ चाहे ऐसे स्थल में मदिरा का गंध अन्य पदार्थ के निश्चय में प्रतिबन्धक भी है तो भी ज्ञान सीमा के उल्लघंन ने ज्ञेय वस्तु के यथार्थ भाव को न समझने दिया सो जो कोई ज्ञानसीमा को उल्लघंन न करके यथार्थ विचार करे उसमें तीव्रता होती है.

( ६ ) "धारणा" पठन श्रवण और दर्शनादि क्रिया से जो जो व्यवहार अनुभूत होचुका हो उसका बुद्धि में सदा स्थिर रहना.

( ७ ) "स्मृति" देखे, सुने और पढ़े हुए पच्च की जिस की बुद्धि में धारणा होरही है जब अपेच्चा हो तुरन्त विना यत्न स्फूर्ति हो आवे.

## संतोष के दश धर्म ॥

( चौपाई )

लज्जा, शम, विवेचना, गौरव,
संतुष्टि, वभूषा, अरु आर्ज्जव, ॥
स्नान, औदार्य्य, प्रवन्ध, सुकर्मा
ए संतोषहि के दश धर्मा ॥७॥

रजोगुण की शुद्धि अर्थात् साम्यावस्था से संतोष नाम धर्म प्रकट होता है और जहां संतोष है वहां नीचे लिखे दश धर्म निवास करते हैं.

(१) लज्जा-लोकापवाद के भय से कुकर्म्म में प्रवृत्त न होना

( २ ) शम-उन्मार्ग प्रवृत्ति वा कामातुरता के समय मन के रोकने में समर्थ होना.

[ ३ ] विवेचना- लोक एषणा के साथ मन का सदा संग्राम रहना। अर्थात् यह विवेक होते रहना कि शुभ एषणा और अशुभ एषणा कौनसी है॥ यह एषणा दो प्रकार की होती है; एक शुद्धा दूसरी अशुद्धा, शुद्धा वह होती है कि जो आवश्यक पदार्थों के इकट्ठा करने में क्रोध छल, हिंसा, अधर्म आदिक न करावे। अशुद्धा वह होती है के जिस कि द्वारा धन कमाते समय पूर्वोक्त क्रोधादि

रचनेपड़ें सो इन दोनों से संग्राम का नाम विवेचना है तात्पर्य्य इसका यह है कि हिंसा, छल, क्रोध अधर्म करके जो पदार्थ कमाया जाता है उसको अशुद्ध समझ कर त्यागे और इनके बिना जो द्रव्य उपार्जनहो उस रीति में तत्पर रहे.

(४) गौरव– तुच्छ तुच्छ कार्य्यों की सिद्धि के निमित्त अपने उचित जाति, कुल, मान, प्रतिष्ठा, को भंग करके शीघ्र ही किसी दूसरे के सन्मुख दीन और याचक न होजाना.

(५) संतुष्टि– खान, पान, वस्त्र, आभरण, यान, स्थानादि प्राप्त पदार्थों पर न्यून, अधिक की कल्पना छोड़ के सदा संतुष्ट रहना

(६) बभूषा– सर्व प्रकार से अपनी अच्छाई पूर्ण करने की इच्छा रखना तात्पर्य यह है कि मैं संसार की दृष्टि में किसी रीति से भी निन्द्य और अपूर्ण न गिना जाऊं

(७) आर्ज्जव– सर्वदा काल मन को जगत् के भले में प्रवृत्त रखना

(८) स्नान– शुद्ध और पवित्र होने का नाम है.

(९ औदार्य्य– प्राप्त हुआ पदार्थ जिस के खर्च और भोग में संकोच न करना.

(१०) प्रबन्ध– समस्त आचार्य्य व्यवहार को ऐसे कर्म्म से रखना कि कभी उलटे पलटे और अशुभ तथा अयुक्त न हो तात्पर्य यह है कि जो व्यवहार और जो वस्तु जहांजिस प्रकार से शोभनहो उसी भांतिसे रखना

## ( स्नान केभेद )

( दोहा )

देह गेह की शुद्धि को, कहत जगत में स्नान ॥
सो है उभय प्रकार को, तिन के सुनहु वखान। ८।

टीका

शरीर और मकान की शुद्धि को जगत् में स्नान कहते हैं और स्नान दो प्रकार के होते हैं.

( दोहा )

देह गेह की शुद्धि जो, जल मृतका से होय ।
बाह्य स्नान ताकूं कहे, बुधजन भाखे सोय ॥९ ॥

( टीका )

शरीर और मकान की शुद्धि जो जल, मृत्तिका से की-जाती है उसको बाह्यस्नान कहते हैं.

( दोहा )

कायिक, वाचिक, मानसिक, दश दोषनतें हीन ॥
अंतरस्नान हि समुझिये, मेघराज लख लीन ॥१० ॥

काया के वाणीके और मन के दश दोषों से वचता रहे उसको अन्तर स्नान कहते हैं.

( सोरठा )

हिंसा[1], अरु व्यभिचार[2], चोरी[3] तनके दोष त्रिहुं ॥
गाली[1] मिथ्याचार[2], परनिन्दा[3] त्रिहुं वचनके ॥ ११

( टीका )

हिंसा, व्यभिचार, चोरी, ये तीन दोष काया के हैं; गालीदेना, झूटबोलना, निन्दाकरना, ये तीन दोष

वचनके हैं

( दोहा )

क्रोध इर्षा मान छल, च्यार दोष मन केर ॥
इन दशहुन को छोड़ दे, पापमिटे तनकेर ॥ १२ ॥

टीका

क्रोध, ईर्षा, मान, और छल, ये चार दोष मनके हैं और पूर्वोक्त कायाके ३ वाणीके ३ मनके ४ इन १० दोषों को तजे उसका नाम अन्तर स्नान कहते हैं। और मनुष्य को बाह्य स्नान से अंतर स्नान की विशेष आवश्यकता है ॥

## औदार्य्य के भेद ॥

( दोहा )

औदार्य्यसु द्वेभांति को, श्रेष्ठ अश्रेष्ठ निहार ॥
जहां श्रेष्ठ तहां दान पुनि, शुश्रूषा चित धार॥१३॥
सुकृत त्याग आतिथ्य पुनि, उत्सव प्रत्युपकार ॥
आल्हादजु पुनि जानिये, अष्ट जगत बिच सार १४

(टीका)

औदार्य्यदोतरहकेहोतेहैं अकश्रेष्ठदूसरा अश्रेष्ठ। श्रेष्ठ- यह जोनीचेलिखेहुए आठ स्थानों में द्रव्य खर्च करना.

( १ ) दान-दानके अधिकारी तथा दीन पुरुषों पर द्रवीभूत होके यथा शक्ति अन्न, जल, वस्त्र, धन आदिसे सहायता करना, सो यह दान भी दो तरह का होता है ( १ ) उत्तम जो दीन को देखकर दयालुता से देवे (२) अनुत्तम दान जो मान वा कीर्त्तिके वास्ते अथवा किसी दूसरे दाताको जीतने के लिये तथा किसी

पूर्व परिचित पुरुष को वा उपकारी को दिया जावै और यह दान केवल धन मात्र से ही नहीं होता। विद्यादान, मानदान, निर्भयतादान, आदिक और भी अनेक दान करना श्रेष्ठ है .

विद्यादान—यदि कोई जगत् हितैषी विद्या अपने को प्राप्त होतो किसी दूसरे को सिखाने में संकोच न करे।

मानदान—आप निर्मान होके भी दूसरों के मान को आवश्यक समझना॥

निर्भयतादान—जो पुरुष तुम से या अन्य किसी अथवा परलोक दण्ड से डरा हुआ हो उसे येन केन प्रकार से निर्भय करदेना। यदि कोई तुम से अपने किये हुये अपराध के कारण भयभीत होतो अपराध क्षमासे निर्भय करना॥ और यदि किसी अन्य का किसी को भय होतो उचित सहायता से निर्भय करो और यदि परलोक से डरा हुआ होतो सत् उपदेश आदि से निर्भय करना योग्य है। अथवा डरा हुआ वही होता है कि जो अपराधी हो सो बुद्धिवान् को चाहिये कि सब जगत् को अपराध से रोकता रहे यही पूर्ण निर्भयता का दान कहलाता है

(२)शुश्रूषा—अपने सम्बन्धि और समीपी और अधिकारियों के भरण पोषण में द्रव्य का लगाना। सम्बन्धि, माता पिता, स्त्री, पुत्र, भ्राता, भगिनी, आदि प्रसिद्ध हैं और समीपी मित्र, पड़ोसी, आदिक को कहते हैं और अधिकारी उन का नाम है कि जो पूज्य वर्ग में हो जैसा कि सद्गुरु, साधु, अभ्यागत आचार्य आदिक प्रसिद्ध हैं

(३) सुकृति—पदार्थों को धर्म के अर्थ व्यय करना जैसा कि धर्मकी वृद्धि के अर्थ पाठशाला वा उपदेश को स्थापित करना तथा धर्म की उन्नति में उत्साह करना अथवा धर्मार्थ कूप, तड़ाग, वापी पथि गृह बाटिका आदि का बनाना अथवा जगत् की सहायता के निमित्त सदाव्रत वा वैद्यों को स्थापित करना ॥ और शुभ उत्साह में उद्यम करना.

(४) त्याग—जिन पदार्थों की प्राप्ति में अधिक क्लेश और विवाद और अनवकाश, और लोकापवाद हो उन के त्याग देने में समर्थ होना.

(५) आतिथ्य—अपने गृह में आये हुए पुरुष को अन्न, जल, वस्त्र, से अधिकार पूर्वक सेवन पूजन में द्रव्य लगाना.

(६) उत्सव....स्थान बनाना और विवाह आदि मंगल कार्य्यों में जो गृहस्थ को आवश्यक है द्रव्य व्यय करने में अत्यंत संकोच करना

(७) प्रत्युपकार....यदि किसी ने अपने साथ कुछ उपकार किया हो तो उस को कृत ज्ञता में जीवन पर्यन्त अपने धन पदार्थ द्वारा पलटा देने को उपस्थित रहना

(८) आल्हाद—किसीके अमूल्य गुण विद्या वा आश्चर्यकर्म और यथार्थ सेवादि को देखके यदि मन को आल्हाद ( प्रसन्नता ) होवे तो उस समय कुछ दान देना जो पुरुष रीझ के समय कुछ दान न करे उसका रीझना उपहास के योग्य है

( चौपाई )

डूम[१] भाट[२] नट[३] गनिका[४] स्वांगी[५]

निंद प्रशंसक देत सुमांगी ।

दान अश्रेष्ठ कही षट रीति।
रजो बृद्धि हित जान सुनीति १५

( टीका )

डूम भाट नट वेश्या बहुरूपिया निन्दा वा प्रशंसा करने वालों को अनुचित विषयानन्द में दान देने को अश्रेष्ठ दान कहा है ॥

यद्यपि ऐसे स्थलों में व्यय करना मनोरंजन रूप होने से व्यर्थ तो नहीं गिनाजाता तथापि अत्यंत रजोगुण का वर्द्धक होने से उत्तम पुरुषों को ग्राह्य नहीं होता.

## ॥ शौर्य्य के ११ धर्म ॥

( दोहा )

दृढता[1], दम[2], जिघ्रोहयिषा वाक्यपालना होय ॥
क्षान्ति[5], तितिक्षा[6], धृति[7], तथा आर्द्रव उद्यम[9] जोय १६
गौरव[10] तथा महत्त्व[11] ये ग्यारह लक्षण होय ॥
मेघराज ऐसें भनें शौर्य्य शुद्धि तहां जोय ॥ १७ ॥

(टीका)

तमोगुण की स्वच्छता अर्थात् संभाव से "शौर्य" ( शूरवीरता ) धर्म प्रकट होता है सो यह शौर्य्य कैसा है कि जो निन्द्य रजोगुण तमोगुण के वेग से काम क्रोधादि उत्पन्न होते हैं उन के वेगों को रोकने में और स्वच्छ तमोगुण के नीचे लिखे हुए एकादश धर्मों को स्वीकार करने में समर्थ होना।

( १ ) दृढता—निन्द्य और वर्जित वस्तु की ओर मन प्रवर्त्तन होने पावे। और धन से आनन्द और निर्धनता से कुछ शोक न मानें। यदि किसी अलभ्य वा मन्

ल्य वस्तु की हानि हो जावे तो अत्यन्त गर्वित न हो जावे।

(२) दम--तन और मन को व्यर्थ और अयोग्य क्रिया से रोके।

(३) जिग्राहयिषा--शुभचिन्तन और शुभ ग्रहण में मृत्यु से भी न डरे।

(४) वाक्यपालन--यदि किसी को कुछ देना वा सहायता करना वा मिलना वा कुछ करना, वाणी से कहा है। तो यथा शक्ति उस की पूर्णता में यत्न करना

(५)चान्ति-समयऔर व्यवहारोंको अपनी इच्छा से विरुद्ध होते देख के क्रोधाग्नि के धूम को अपने नेत्रों में न भरने देना.

(६) तितिक्षा—चाहे कैसा ही खेद और विपत्तिसन्मुख आवे परंतु मन में भय और कम्प तथा व्याकुलता आदिक उत्पन्न न हो.

(७) धृति....शत्रु के सामर्थ्य को और बल को देख के ऐसा डरपोक न हो जावे कि इन्द्रियों को उसकी निवृत्ति की शक्ति ही न रहे.

(८) आर्द्रव....अन्य जीव वर्ग को चकित और दुःखित वा शोकित देखकर द्रवीभूत अर्थात् दयालु होकर यथाशक्ति उस की निवृत्ति में यत्न करना

(९) उद्यम जो कार्य हाथ में है उसे पूरा करके किसी दूसरे कार्य को हाथ लगाना

(१०) गौरव....तुच्छों और दीनों पर बड़ाई का न चाहना और किंचित् अपराध आदिक को देखके उनपर शीघ्र क्रोधित न हो जाना वरन लोगों के कुवाक्यादि

की और कान न लगा के मत्त गज की नाईं अपने आनन्द में मगन रहना

(११) महत्व....अपने को बड़ा और योग्य समझना और यह महत्व दो प्रकार का है

अेक निंद्य महत्व....अपने धन गुणादि में उन्नति होके सर्व संसार को तुच्छ और अपने को पूज्य समझना। सो ऐसे पुरुष से समस्त जीव शत्रु भाव रखता है। दूसरा श्लाघ्य महत्व---अपने में महत्व मान के प्रतिष्ठा भङ्ग के भय से अनुचित क्रिया कलाप में चित्त को प्रवर्त्तन करना।

## ॥ न्याय के दश धर्म ॥

(दोहा)

भक्ति, ध्रुवता, योग्यता, अनृणित्वता, प्रीति ॥
अरु कृतज्ञता, दातृता. लियोजगत कोजीति ॥१८॥
शुभसम्बन्ध, अरु अनुग्रह, रु पुनिविवेचनाहोय ॥
ए दशलक्षण न्यायके, बुध जन भाखे सोय ॥ १९॥

[ टीका ]

संवित्, संतोष, शौर्य्य धर्मों की पूर्वोक्त शुद्धि अर्थात् समभाव से एक न्याय नाम धर्म प्रकट होता है ॥ मतलब इस न्याय नाम पद का यह है कि संपूर्ण व्यवहारों में यथार्थता को दृष्टि गोचर रखना किसी व्यवहार में न्यूनता अधिकता न होने पावे और जहां यह न्याय वर्त्तमान है उस आत्मा में यह दश लक्षण होते हैं।

(१) भक्ति—मन, वचन, कर्म से सर्व संसार के भले में यत्न करते रहना। और अपने कुल, रूप, धन, वि-

घा, बल आदि का अभिमान तज के सब की सेवा प-
रिचर्या में प्रीति रखना।

(२) ध्रुवता--यदि सारा जगत् उलटा होके निन्दक
वा विघातक हो जावे अथवा कोई दुष्ट वृथा ईर्षा वा द्वे
ष करके दुःख देने लगे और सब प्रकार से समय प्रतिकू
ल दिखाई देवे तो अयोग्य और मन्द क्रिया द्वारा सु-
खी होना न चाहे। किन्तु शुभ रीति से सुखी होना चा
हे॥

(३) योग्यता--समस्त जीव वर्ग के साथ उस की
समझ और शक्ति के योग्य बात करे। तथा उस ही के
अनुसार काम ले और उतना ही आदर सत्कार करे

(४) अनृणित्वता--जो कुछ किसी दूसरे का तुम्हारे
ऊपर ऋण चढ़ा हुआ हो चुका दो।

(५)प्रीति--सच्चा प्रेम कि जिससे दोनों का भेद मि
टजाय। और संपूर्ण व्यवहारों में स्वत्व परत्व का वि
चार न रहे। जैसा अपने देह में प्रेम होवे वैसा ही मि
त्र के शरीर में होवे और दोनों की काया मन वाणी स
त्य से पूर्ण हो और कदा पी झूठा व्यवहार बीच में न
आवे।

(६) कृतज्ञता--जो फल दूसरे से पावे उस से अधि
क फल पहुंचाने की इच्छा रक्खे और उस के उपकारको
भी न भूले और यदि बुरा फल किसी से पहुंचा हो तो
भूल जाना चाहिये उस के पलटा देने की घात में रह
ना श्रेष्ठ नहीं।

और मृत्यु को तथा अपने ऊपर किये हुए उपकार
को न भूलना चाहिये।

और अपने पर किसी ने अपकार किया हो तथा

आपने किसी पर उपकार किया हो तो भूल जानाचाहिये।

(७) दातृत्व--जिस आनन्द और ऐश्वर्य्य से आप विभूषित हो अन्य पुरुषों को भी उस में युक्त करना चाहिये।

(८)शुभसम्बन्ध--आपस में ऐसी रीति से कार्य व्यवहार को करे जिस से किसी का मन दुःखित न होवे

(९)अनुग्रह--किसी को दुःखित देखे तो मन में खेद मानकर उस की निवृत्ति में यत्न करे।

(१०)विवेचना--जिसका जो अधिकार है उस को यथार्थ रीति से विचारे और पूर्ण करे अर्थात् हकदार को पूरा हक देवे और दिरावे और मान्य पुरुष को सत्कार देवे।

इति संवित् संतोष शौर्य्य न्यायके
लक्षण वर्णनो नाम प्रथम
उल्लासः समाप्तः॥



## अथ गुण दोष वर्णनो नाम द्वितिय उल्लासः प्रारंभः

( वार्ता )

हर एक गुण की तीन २ व्यवस्था होतीहै और हर एक अवस्था से प्रथम एक रोग प्रकट होता है ॥ और उनका यत्न न होने से फिर उन मुख्य रोगों से अनेक प्रकार के और रोग प्रगट होते रहते हैं उन के नाम लक्षण और यत्न सुनो

॥ प्रथम अध्याय ॥

### ॥ सतोगुण के तीन रोग ॥

( दोहा )

मन्द अधिकता न्यूनता सतगुण की जब होय ॥
आलस्य चांचल्यअज्ञता रोग व्यतिक्रम जोय।२२।

टीका

सतोगुण की मलिनता से अज्ञान, अधिकता से चांचल्य और न्यूनता से आलस्य ये तीन रोग प्रकट होते हैं

### अज्ञान के ७ रोग

( दोहा )

स्वश्लाघा रु स्व उन्नति रु निरंकुशता केर ॥
दंभ वक्रता क्रूरता परनिन्दा पुनि हेर ॥ २१ ॥
ए विशेष अज्ञान के सातूं लक्षण वीर ॥
सामान्य जु अज्ञान व्है मैं हूं अज्ञ अधीर॥ २२ ॥

( टीका )

अज्ञान दो प्रकार का होता है—

(१) विशेष अज्ञान—अर्थ इस का यह है कि आप महा मूर्ख है तौ भी अपने को बडा ज्ञानी समझता है. उपाय इस रोग का दुर्घट है क्योंकि यह असाध्य रोग है. परन्तु उचित है कि प्राणी अक विद्या पढे कि जिससे अपने में भूल प्रतीत होकर दूसरे की शिक्षा माननी वाजिब समझ सत्संगति करे और विद्या पढे. वरना इस विशेष अज्ञान से सात रोग और हो जाते हैं।

(१) स्वश्लाघा-अर्थात् अपने मुख से अपनी बडाई करना। उपाय इस का यह है कि प्राणि यह विचारे कि मुझे लोग तुच्छ और वाचाल समझकर मेरे दूसरे सच्चे गुण भी झूठे मांनने लग जावेंगे।

(२) उन्नति—अपने वस्त्र भूषण धन सुख रूप कुलादि पदार्थों पर गर्वित होके सब से खिंचे रहना। उपाय इस का यह है कि इन सब को नासवान समझकर उन्नति वो गर्वित न होवे।

( ३ ) निरंकुशता-अपने ज्ञान के प्रताप से विपत्ति में भी किसीकी शिक्षा न मानना कि मेरे शिर पर ज्ञानदाता खड़ा होजावेगा। उपाय इसका यह है कि सदा ग्रंथों को बाचै उसको गुप्त में शिक्षा होजावेगी.

[ ४ ] दंभ-अपनी थोड़ी सी विभूति को छलसे अधिक दिखानी। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह समझे कि बुद्धिमानों से बात छांनी नहीं रहती और कपट अवश्य प्रकट होजाता है फिर लज्जा उठानीपड़ेगी.

[ ५ ] वक्रता-किसीको कभी प्रेमभाव न दिखाना कुटिल रहना। उपाय यह है कि प्राणी यहबिचारे कि सं

सार से अनेक काम पड़ते हैं और वक्र पुरुषके साथ सारा संसार वक्र ही रहता है फिर तुझसे कौन राजी रहेगा और कैसे तेरा कार्य सिद्ध होगा.

[६] क्रूरता-अष्टप्रहर अपने अज्ञान से तप्त रहना जिससे लोग डरते रहैं। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह सोचे कि मैं भी सबसे मेल रक्खूं तो लोगों की तरह कितना लाभ उठाऊं। अथवा मैं ने मेरे ही स्वभाव से सब को शत्रु बनारक्खा है। इस खोटे स्वभाव से तो मैं भी अपने आप दुःखी रहता हूं.

(७) परनिंन्दा-उपाय इसका यह है कि प्राणी यह विचारे कि मैं बडा नीच हूं सो निन्दा करूं अथवा मेरे निन्दा करने से उस की कीर्ति नहीं मिटसक्ती और वह मेरा शत्रु होजावेगा.

और दूसरा सामान्य अज्ञान—अर्थ इसका यह है कि प्राणी जानता है कि मैं अज्ञानी हूं। उपाय इसका यह है कि विद्या पढ़ै और सत्संग करे.

## ॥ चांचल्य के ३ रोग ॥

( दोहा )

ज्ञान विपर्यय दुराग्रह, और हु अभिमाति मान ॥
ए लक्षण चांचल्य के,समुझ हि परम सुजांन॥२३॥

टीका

सतोगुण की अधिकता से चांचल्य नाम रोग होता है अर्थ इसका यह है कि जो विषय मनुष्य की बुद्धि से बाहिर हो उसके विचार में प्रवर्त होना। जैसाकि अग्नि में उष्णता जल में शीतलता क्यों और कैसे अथवा उन विषयों के विचार में लगेरहना कि जिनके जानलेने में भी

कुछ लाभ नहीं जैसाकि ऊंट बकरी के पेटमें मींगणाको न घड़ता है. उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह विचारे कि संसार में कई असे पदार्थ हैं कि जो कभी किसीके समझ में नहीं आसक्ते। और इस चांचल्य से विपर्ययज्ञान दुराग्रह अभिमाति ये तीन रोग उत्पन्न हो जाते हैं.

(१) विपर्ययज्ञान-अर्थ इसका यह है कि बुद्धि के चांचल्य से अत्यंत विचार करते करते यथार्थ भाव को छोडके कुछ अन्यथा ही निश्चय करलेना। जैसा कि जगत् की उत्पति के विषय में मनुष्यों नें अनेक भांति के अनुमान करछोडे हैं कोई शिवशक्ति, कोई ब्रह्मा विष्णु महेश, कोई तीनों गुणों से, कोई कर्मसे, कोई माया ब्रह्मसे, कोई बाबा आदम बीबी हव्वासे, संसार की उत्पत्ति मानते हैं, तात्पर्य यह है कि यह सब बुद्धि का चांचल्य है यथार्थ भाव को किसी ने न पाकर कोई किसी से और कोई किशी से जैसा जिस की बुद्धि में ऊचा जगत् का प्रारंभ माननेलगे। उपाय इस रोग का यह है कि यथार्थ अनुभव के उपयोगी प्रत्यक्ष अनुमान, उपमान, शब्द, आदि प्रमाणों विना किसी बात को सत्य न मानें.

(२) दुराग्राह-अर्थात् बुद्धि के चांचल्य से जो विषय निश्चय किया गया वो सच्चा हो चाहे झूठा परंतु उसके विरुद्ध किसी दूसरी बात को न मानना। यदि कोई अधिक विद्वान् अपने अनुभूत विषय में युक्ति पूर्वक मिथ्यात्व भी दिखावे तो उसको ही विवादी और दुराग्रही मानलेना। सो यह दुराग्रह दो तरह का होता है.

( दोहा )

दुराग्रह हु द्वे भांति को स्वतः रु परतः होय ॥

इनहिं छोड़ बुध जन कहत आत्मा ले सुख जोय॥२४॥

( टीका )

[ १ ] स्वतः दुराग्रह-यह है कि जो अपने ही अज्ञान से हुवा हो जैसा कि मूर्ख लोग जो कुछ मान बैठते हैं कभी त्याग नहीं करते.

[ २ ] परतः दुराग्रह-यह है कि जो किसी के वृद्ध वा आचार्य ने वा किसी मूर्ख रचित ग्रंथने असत्य निश्चय करा छोडा हो। जैसा कि संसार में अनेक अैसे मत और पंथ हैं कि बालकभी उस की भ्रष्टता और असत्यताको समझ सक्ता है परंतु तन्निष्ठ पुरुष को उन पर अैसा दुराग्रह हो जाता हैकि यदि कोई उनके ग्रहीत पक्ष में कुछ छिद्र दिखावे तो मरने मारने को उपस्थित हो जाते हैं.

उपाय इस रोग का यह है कि सर्वदा यथार्थ विचार को मुख्य रक्खे। और युक्ति हीन बात कीसीकी भी सत्य न मानालिया करे,

( ३ ) अभिमति-अपनि बुद्धि रूप धन मान के तुल्य अन्य को न समझना और इससे ईर्षा ज्वलन इन दो रोगों की उत्पत्ति होती है,

( दोहा )

अभिमति ते व्है ईर्षा और ज्वलन सुन तात॥
इनको तज भज भगवती ह्वै जगमें विख्यात ॥२५॥

( टीका )

अभिमति से ईर्षा और ज्वलन ये दोय रोग होते हैं इन को तज कर भगवती को भजो यातें जग में विख्यात होवो

(१) ईर्षा-पराये यश मान धन विद्या के ऐश्वर्य को दे

ख के वा सुनके सहार न सकना। और जहां तक होसके उसके विनाश में यत्न करना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह सोचे कि विरोध की उत्पति बिना मुझे इस ईर्षा से और क्या लाभ है

(२) ज्वलन-अपने से अधिक संपन्न देखकर सहार न सकना और चित्त में जलना अथवा कोई भूलसे भी अक वचन से पुकारें वा नमस्कार न करे तो अपनी अभिमति के प्रताप से चित्त में दग्ध होना और अपने को सब का पूज्य समझना और सांसारिक पुरुषों का किंचित टेढापन को सहार न सकना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी संपूर्ण दुःखों का मूल समझकर इस को त्याग देवे.

## ॥ आलस्य के ३ रोग ॥

(दोहा)

विस्मृति तथा निरुद्यम रु दीर्घसूत्रता जान ॥
मेघराज आलस्य के ए त्रिहुं गुण पहिचान ॥२६॥

टीका

सतोगुण की न्यूनता से आलस्य नाम रोग उत्पन्न होता है उपाय इस का यह है कि पुरुष निरालसी रहै और इस आलस्य से विस्मृति और निरुद्यमता और निरुद्यमता से दीर्घसूत्र नाम रोग होजाता है.

(१) विस्मृति-देखे सुने पढे हुए पद की पुनरावृत्ति न करने से विस्मृति होती है। उपाय इस का यह है कि पुरुष को उचित है कि आलस्य त्याग कर चित्त लगाकर देखे सुने पढे और फेर पुनरावृत्ति करता रहै.

(२) निरुद्यमता—अत्यन्त सुख की इच्छा में मन

को ऐसा अनवकाशी रखना कि अंत को काम के नाम से ही सिथिल हो जाय इस निरुद्यमता से अधांग वात ग्रंथी गुल्म इत्यादि शारीरिक रोग भी हो जातेहैं और दीर्घसूत्र हो जाता है ।

( ३ ) दीर्घसूत्री---आज के काम को कल पर छोड़ना सो ऐसे पुरुषों का मनोरथ सिद्ध होना मुशकिल है

## ॥ इति प्रथम अध्याय ॥

## ॥ अथ द्वितीय अध्याय ॥

## ॥ रजोगुण के ३ रोग ॥

(दोहा)

मंद अधिकता न्यूनता राजस गुण की होय॥
मनोराज्य अरु काम पुनि कार्पण्यता जोय॥२७॥

रजोगुण की मलिनता से मनोराज्य और अधिकता से काम और न्यूनतासे कार्पण्यनाम रोग प्रकट होता है ।

( १ ) मनोराज---आठों पहर वृथा मन में संकल्प खडे होते रहना । जैसा किहमारे पास धन हो तो ऐसा मकान ऐसा जेवर ऐसा बगीचा इत्यादि बनावें उपाय इस रोग का यह है कि इन सब को नाशवान और अन्त को शोक और उदासी का भरा हुआ समझकर निःसंकल्प रहै नहीं तो इससे कुवासना नाम रोग होजाता है ।

( दोहा )

मनोराज्यतें होत है अक हि रोग प्रसिद्ध ॥

जाको नाम कुवासना ताकों तजे सो सिद्ध॥२२॥

टीका

मनोराज्य से अेक कुवासना नाम रोग होताहै उस को तजे वह सिद्ध पुरुष है कुवासना का यह अर्थ है कि आप तो उद्यम करके धन इत्यादि उपार्ज्जन नहीं करे औ र दूसरों का धन और सुख देखकर अपनी इच्छा रूपी अग्नि में जलता रहना। प्रतीकार इस रोग का यह है कि अपने से न्यून संपदा वा पुरुषार्थ वाले को देखकर प्राणी आप सुख माने की मैं इस से अच्छा सुखी हूं।

(२) काम—रजोगुण की अधिकता से काम नाम रोग उत्पन्न होता है अर्थ इस का यह है कि भोगों से कभी तृप्त न होना सो यह काम दो प्रकार का होताहै

(दोहा)

अत्रक तथा परत्रक हु उभय भांति को काम ॥
इन द्वै तें आसक्ति व्है कुविषय तजो तमाम॥२६।

टीका

अत्रक और परत्रक ये दो भांति के काम होते हैं और इन दोनों कामों से आसक्ति नाम रोग हो जाता है यातें इन खोटे विषयों को तजो।

[ १ ] अत्रक काम वह है कि जो संसार के भोगों से तृप्तन होना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी य ह सोचे की अत्यन्त भोगों से मुझे दरिद्रता और नाना व्याधि और लोकापवाद की प्राप्ति होवेगी यातें अत्य न्त भोगों में रुचि ठीक नहीं

और इस अत्रक काम से फेर आसक्ति नाम रोग उत्पन्न हो जाता है-अर्थ इसका यह है कि भोगों में

अत्यन्त सम्बन्ध हो जाता है सो यह आसक्ती दो तरह की है-एक तो यह है कि एक पैसा भी धन में से न खर्च ना। उपाय इस का यह है कि प्राणी यह शोचे की मरने के पीछे सब कुछ धरा ही रह जायगा इत्यादि

दूसरी लंवडे बाजी या किसी स्त्रि से आसक्ति होना कि जिस से अनेक दुःख खडे हो जाते हैं उपाय इस रोग का अति दुर्घट है कदापि ऐसे पुरुष के मित्र भ्राता आदिक उसको उस से किसी यत्न से जुदाई कर देतो कुछ काल दुख पाकर सुखी हो जावे।

[२] परत्रककाम—अर्थ इस का यह है कि परलोक की झूठी कामना श्रवण कर उसकी बांछना तथा पवित्रता के निमित्त सदा काल अपने को व्रती हटी विवाहादि करने में प्रतिबंध करके आवश्यक आनंदों से अत्यन्त वार्जित रखना। उपाय इस रोग का यह है कि यदि परत्रक सुख की इच्छा हुवे तो परा विद्या का उपदेश सुने और भोगों की अधिक प्रवृत्ति का त्याग कर जिस पदार्थ विना शरीर यात्रा दुर्घट हो संयम पूर्वक उस को ग्रहण करलेने में दोष न समझे सो मुमुक्षु को चाहिये कि इन दोनों भांति के काम को मन में न आने देवे क्योंकि काम के प्रताप से कभी कभी प्राणी के मन में कुवृत्ति और उत्कृष नाम रोग उत्पन्न हो जाता है जो श्रेष्ट पुरुषों को वर्जित है।

(दोहा)

आसक्ति के दोय रुज कुवृति तथा उत्कर्ष ॥
धृक छोडयो संतोष तिहिं भयान बोध विमर्ष॥३०॥

(टीका)

आसक्ति के दो रोग होते हैं एक तो अत्रक काम की आसक्ति से कुवृत्ति नाम रोग होता है; दूसरा परत्रक काम की आसक्ति से उत्कर्ष नाम रोग प्रगट होता है। अर्थ इस उत्कर्ष पद का यह है कि चाहे यथार्थ शुचि प्राप्त हो भी जावे तो भी उस को बढाने के लिये देह को मल मल के दुखी होते रहना धिक् है उन जीवों को जिन को संतोष और ज्ञान नहीं। उपाय इस उत्कर्ष नाम रोग का यह है कि प्राणी यह विचारे कि अत्यन्त अधिकता किसी बात की अच्छी नहीं

॥कुवृत्ति ८ प्रकार की॥

(दोहा)

जुआ रु चोरी छल बहुरि कुटनि भांडहु जान ॥
नट नृतकारी भिक्षुकहु अष्ट कुवृत्ति पिछान ॥३१॥

( टीका )

जुआ, चोरी, छल, कुटनी अर्थात् पर पुरुषों को परस्त्रीगमन करानेवाली भांड नट नृत्यकारी भीखमांगना ये आठ कुवृत्तियां हैं इन वृत्तियों से द्रव्य कमाना श्रेष्ठ पुरुषों को वर्जित है

॥उत्कर्ष के ३ रोग॥

( चौपाई )

संशय भ्रम संकोच पिछानहु ।
त्रिहुं उत्कर्षहि सों व्है जानहु ॥
संकोचहीसों पक्षपात पुनि ।
नैर्घृण्य रु विद्रोह तीन सुनि ३२

( टीका )

उत्कर्ष से संशय भ्रम संकोच ये तीन रोग होते हैं (१) संशय, मुझे शुचि प्राप्त हुई वा नहीं। उपाय इसका यह है कि आत्मशुद्धियुक्त गुरुद्वारा यदि एकवार शुचि के साधन प्राप्त हो जांय तो फिर उसमें संशय कभी न उठावे क्योंकि संशय युक्त मन स्थिर नहीं होता और स्थिर होये विना सुखी नहीं होता।

( २ ) भ्रम-मेरी शुचि टूटतो नहीं गई। उपाय इसका यह है कि प्राणी शुचि पद के अर्थ को बिचारे कि यथार्थ शुचि किसको कहते हैं।

[ ३ ] संकोच-अपनी पवित्रता को अधिक करने के वास्ते अन्य पुरुषों से पला लेना और स्पर्श न होना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह बिचारे कि किसीका नीचपन किञ्चित् स्पर्श मात्र से मुझको पतित नहीं कर सकता हां अलबत्ते विशेष संग करने वो उसके आचार ग्रहण करने से पतित हो सक्ता हूं।

और इस संकोच से नैर्घृण्य विद्रोह पक्षपात ये तीन रोग उत्पन्न होते हैं।

( १ ) नैर्घृण्य-शुचि रहित पुरुषों को अत्यन्त आपदा में भी सहायता न देना। इसका उपाय यह है कि प्राणी यह समझे कि अन्न जल वस्त्र ये तीन वस्तु अशुचि पुरुष को भी आपदा में देना श्रेष्ठ पुरुषों का काम है।

( २ ) विद्रोह-परमत के पुरुषों को देखकर तपत रखना फिर प्राण घात का इरादा करना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह शोचे कि तूने जो प्राणिवध को कटिबांध रक्खी है इसमें तेरी शुचि का क्या ठिकाना

है उलटा महानीच ठैराया जाता है।

( ३ ) पत्तपात-अपने मत की प्रशंसा और परमत की निंदा करना उपाय इस का यह है कि प्राणी समस्त जीवों के सुख दुःख को अपने समान समझके पत्तपात नहीं रक्खे और ऐसी कथायें सुनता रहे कि जिस से संपूर्ण धर्मों में सामान्य वृत्ति हो जावे।

## कार्पराय २ तरह के

( दोहा )

स्वार्थ परार्थ द्वि कृपणता ए जग में पहिचान ॥
कायिक वाचिक मानसी तिहुं परार्थ ही जान॥३३॥

( टीका )

रजोगुण की न्यूनता से कार्पण्य नाम रोग प्रगट होता है अर्थात् स्वाभाविक ही भोगादिक से रुके रहना यथायोग प्रवृत्त न होना जहां लों हो सके संकोच और संक्षेप में दृष्टि रखना सो यह कार्पण्य दो प्रकार का होता है।

एक स्वार्थ कार्पण्य अर्थात् आप सर्व प्रकार सपन्न है तो भी अपने खान पान यान स्थानादि आवश्यक भोगों में ऊनता रखना अर्थात् कभी अच्छा खाना न खाना न अच्छा पहरना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह शोचे कि यदि आवश्यक कार्यों में भी संपदा काम में न लाऊं तो फिर यह किस काम की है और जो मैं आवश्यक भोगों में ऊनता रखता हूं फिर मनुष्य योनि का मुझे क्या फल हुआ।

दूसरा, परार्थ कार्पण्य-किसी दूसरे को कुछ देना वा खवाना पहिराना या उत्सव करना तो फिर मन से

यथाशक्ति और यथायोग्य खर्च न करना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह शोचे कि दान और सेवादि तब ही श्लघ्य होते हैं कि जब दाता और भोक्ता दोनों की तृप्ति पूर्वक होय, नहीं तो निन्द्य हो जाते हैं

सो यह परार्थ कार्पण्य कायिक वाचिक मानसिक तीन तरह के होते हैं।

( १ ) कायिक कार्पण्य-अपने शरीर से किसी की सेवा और सहायता न करना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह सोचे कि मनुष्य देह से परोपकार न हुआ तो पशुवत् है। और जो मैं किसी की सेवा व सहायता करूंगा तो लोग मेरी भी करेंगे।

( २ ) वाचिककार्पण्य-किसी का वाणी से शिष्टाचार न करना। उपाय इस का यह कि प्राणी यह शोचे कि शिष्टाचार करने की योग्यता मनुष्य की जिव्हा को ही है, जो मैं न करूं तो जिव्हा मैंडकवत किस काम की।

[ ३ ] मानसिक कार्पण्य-जगत् हितैषी बातों को न विचारना। और किसी से शुभ परामर्श करने में वो कृतज्ञता वो शुभ फल प्रदानादि में प्रवृत्ति न करना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह बिचारे कि जिस बुद्धि से परोपकार न हो वो मनुष्य नहीं किंतु शींग पूंछ रहित पशु है।

## तमोगुण के तीन रोग।

[ दोहा ]

मंद अधिकता न्यूनता तबहि तमोगुण होय ॥
क्रोध उद्योग रु क्लैव्य ए तीन रोग तहां ये ॥३४॥

( टीका ]

तमोगुण की मलिनता से क्रोध, अधिकता से उ-

योग, न्यूनता से कर्त्तव्य ये रोग प्रकट होते हैं।

## क्रोध २ तरह के होते हैं।

(दोहा)

क्रोध हु उभय प्रकार का एक सामान्य विशेष॥
या विशेष के हेतु तू एकादश ही पेष॥ ३५॥

(टीका)

मन में तपन ज्वलन हो जाने का नाम क्रोध है सो यह क्रोध दो प्रकार का होता है एक सामान्य दूसरा विशेष और विशेष क्रोध के ११ कारणहोते हैं।

साम क्रोध वो है कि अपने निन्दकों और विधातकों की बुराई चित्त में रखकर पीछा पलटा देने की घात में लगारहना। उपाय इस रोग का यह हैकि प्राणी यह सोचे कि न जाने मैं पलटा देने से पहले से ही मरजाऊं अथवा मेरा शत्रु मेरे कपट को जानजावेगा तो ऐसा न हो कि वो पहले ही मेरा काम बनादेवे यह समझ कर मन के क्रोध को रोके.

दूसरा विशेष क्रोध-वृथा ही आठों पहर जलते रहना। और अयोग्य स्थानों में अपनी क्रोधाग्नि को प्रकाशित करना। जैसा कि मूर्ख लोग क्रोध के समय भींत, पाषाण, वर्तन, वस्त्रादि पर दांत पीस २ कर क्रोध करते हैं.सो क्रोध के समय एक तो उसको शिक्षा नहीं करना चाहिये दूसरे जिस पर उसने क्रोध किया उसकी सहायता न करनी चाहिये क्रोधाग्नि में ये दोनों ईंधनरूप हैं यातें ऐसा उस समय न करना चाहिये। इससे क्रोधाग्नि दूनी होजाती है। उपाय इसकी शांति का यह है कि क्रोधी खड़ा हो तो बैठ जावै, बैठा हो तो सोजावै, तथा स्थान छोड़ देवे अथवा शीतल जल पीवे

भूखा हो तो कुछ खावे चलता होतो किसी वृक्ष की छाया बैठे और इन एकादश बातों को नजीक न आने देवे कि जो क्रोध के कारण हैं.

[दोहा]

गर्व[१], दर्प्प[२], संघर्षता[३], ठठ्ठा[४], बहुरि विवाद[५] ॥
परिवर्तन[६], रु प्रभुत्व[७], पुनि निर्दयता[८] करि याद॥६॥
दुर्जनता[९], रु प्रमत्तता[१०], मगरूरी[११] पहिचान ॥
मेघराज ऐसे भने, एकादश ए जान ॥ ३७ ॥

[टीका]

[ १ ] गर्व-अपनी शक्ति और सामर्थ्य वो संपदा पर लाड करना.

[ २ ] दर्प्प-अपने हाथ से किये बिना किसी अन्य के किये हुए अच्छे काम को भी अच्छा न कहना.

[ ३ ] संघर्ष- एक ही बात को बार २ कहना यानी बहुत घसना.

[ ४ ] ठट्टा-हासी, मशकरी.

[ ५ ] विवाद-बात चीत में जिद करना.

[ ६ ] परिवर्तन-चित्तकोस दैवी और यथार्थ स्वभाव से उलटके रोगी होजाना.

[ ७ ] प्रभुत्व-अपने स्त्री पुत्र नौकर इत्यादि पर क्रुद्ध होना सो यह दो तरह का होता है.

एकसकारण-अपने आधीन पुरुषों का अपराध देखके क्रोध करना.

दूसराअकारण-वृथा ही अपराध लगाकर क्रोध करना.

[ ८ ] निर्दयता-किसी को सताना

[ ९ ] दुर्जनता दुष्ट स्वभाव से किसी की हानि में प्रवृत्त होना .

[ १० ] प्रमत्तता-जो क्रिया वा व्यवहार श्रेष्ठ पुरुषों के करिवे योग्य नहीं उन के करने में इस ख्याल से प्रवृत्त होना कि हमारा कोई क्या कर सकता है .

[ ११ ] मगरूरी-घमंड यानी अपने धन कुल रूप विद्या जाति पर घमंड करना.

सो मनुष्य को इन पूर्वोक्त एकादश बातों से वचता रहना चाहिये नहीं तो अवश्य क्रोध होगा .

## विवाद के ९ फल ।

दोहा

वैर[१] ,वैमनस्य[२] ,छल[३] ,कपट[४], झूठ[५] , हठ[६], अरु मान[७] ॥
दंभ , क्रोध, ए नव हि जु फल विवाद के हु जान ३८

टीका

जहां विवाद होता है वहां वैर, वैमनस्य, छल, कपट झूठ, हठ, मान, दंभ, क्रोध, ये फल प्राप्त होते हैं .

## प्रमत्तता के २ रोग

दोहा

मिथ्या[१] , हिंसा[२], उभय ए प्रमत्ततातें होय ॥
इनतें मनोमुख होत है समुझ लेहु सब कोय ३९

टीका

जहां प्रमत्तता होती है तहां मिथ्या और हिंसा ये दो रोग होजाते हैं और जहां इन दोनों का निवास होता है वो आत्मा मनोमुख होजाता है .

## ॥ मनोमुख के १०दश लक्षण ॥

दोहा

द्रोह[१], क्रोध[२], मद[३], मान[४], छल[५], तस्कर[६] विषयासक्त[७] ॥
परनिंदा[८], अरु ईर्षा[९], वैर[१०], मनोमुख रक्त ॥ ४० ॥

टीका

जो पुरुष मनोमुख होता है तो उसमें द्रोह, क्रोध, मद, मान, छल, तस्कर, विषयासक्तपन व परनिंदा, ईर्षा वैर, ये धर्म प्रकट होजाते हैं,

## ॥उद्योग के ३ रोग ॥

( वार्ता )

तमोगुण की अधिकता से उद्योग नाम रोग प्रगट होता है, अर्थ इस का यह है कि अपनी शूरवीरता के अभिमान से किसी काम को भारी न समझना अपने प्राण को हतेली में लिये फिरना कि हम संसार में किसी से नहीं डरते। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी इस बात को सदा बिचारता रहै कि दुःख सुख हानि लाभ में व्याकुल न होवे अथवा काम क्रोध लोभ मोह इन शत्रुओं को जीते वो शूरबीर है न कि वृथा प्राण नष्ट करदेना अथवा तुच्छ जीवों के भय का कारण बने। आश्चर्य है कि लोक बाहर के शत्रुओं के जीतने का तो उद्यम करते हैं और अंतर के शत्रु काम क्रोध लोभ मोह इन की तरफ देखते भी नहीं;

दोहा

अभिमति हठ अरु निठुरता तिहुं उद्योगतें होय ॥
हिंसा कपट रु वैमनस्य, निठरताहितें जोय॥४१॥

(टीका)

आसक्ति के दो रोग होते हैं एक तो अन्नक काम की आसक्ति से कुवृत्ति नाम रोग होता है; दूसरा पर अन्न काम की आसक्ति से उत्कर्ष नाम रोग प्रगट हो ता है। अर्थ इस उत्कर्ष पद का यह है कि चाहे यथार्थ ग़ुष्वि प्राप्त हो भी जावे तो भी उस को बढाने के लिये देह को मल मल के दुखी होते रहना धिक् है उन जीवों को जिन को संतोष और ज्ञान नहीं। उपाय इस उत्कर्ष नाम रोग का यह है कि प्राणी यह विचारे कि अत्यन्त अधिकता किसी बात की अच्छी नहीं

॥कुवृत्ति ८ प्रकार की॥

(दोहा)

जुआ रु चोरी छल बहुरि कुटनि भांडहु जान ॥
नट नृतकारी भिक्षुकहु अष्ट कुवृत्ति पिछान ॥३१॥

( टीका )

जुआ, चोरी, छल, कुटनी अर्थात् पर पुरुषों को परस्त्रीगमन करानेवाली भांड नट नृत्यकारी भीखमांगना ये आठ कुवृत्तियां हैं इन वृत्तियों से द्रव्य कमाना श्रेष्ठ पुरुषों को वर्जित है

॥उत्कर्ष के ३ रोग॥

( चौपाई )

संशय भ्रम संकोच पिछानहु ।
त्रिहुं उत्कर्षहि सों व्है जानहु ॥
संकोचहीसों पक्षपात पुनि ।
नैर्घृण्य रु विद्रोह तीन सुनि ३२

( टीका )

उत्कर्ष से संशय भ्रम संकोच ये तीन रोग होते हैं (१) संशय, मुझे शुचि प्राप्त हुई वा नहीं। उपाय इसका यह है कि आत्मशुद्धियुक्त गुरुद्वारा यदि एकवार शुचि के साधन प्राप्त हो जांय तो फिर उसमें संशय कभी न उठावे क्योंकि संशय युक्त मन स्थिर नहीं होता और स्थिर होये विना सुखी नहीं होता।

( २ ) भ्रम-मेरी शुचि टूटतो नहीं गई। उपाय इसका यह है कि प्राणी शुचि पद के अर्थ को विचारे कि यथार्थ शुचि किसको कहते हैं।

[ ३ ] संकोच-अपनी पवित्रता को अधिक करने के वास्ते अन्य पुरुषों से पल्ला लेना और स्पर्श न होना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह बिचारे कि किसीका नीचपन किञ्चित् स्पर्श मात्र से मुझको पतित नहीं कर सकता हां अलवत्ते विशेष संग करने वो उसके आचार ग्रहण करने से पतित हो सक्ता हूं।

और इस संकोच से नैर्घृण्य विद्रोह पक्षपात ये तीन रोग उत्पन्न होते हैं।

( १ ) नैर्घृण्य-शुचि रहित पुरुषों को अत्यन्त आपदा में भी सहायता न देना। इसका उपाय यह है कि प्राणी यह समझे कि अन्न जल वस्त्र ये तीन वस्तु अशुचि पुरुष को भी आपदा में देना श्रेष्ठ पुरुषों का काम है।

( २ ) विद्रोह-परमत के पुरुषों को देखकर तपत रखना फिर प्राण घात का इरादा करना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह सोचे कि तूने जो प्राणिवध को कटिबांध रक्खी है इसमें तेरी शुचि का क्या ठिकाना

है उलटा महानीच ठैराया जाता है।

( ३ ) पक्षपात-अपने मत की प्रशंसा और परमत की निंदा करना उपाय इस का यह है कि प्राणी समस्त जीवों के सुख दुःख को अपने समान समझके पक्षपात नहीं रक्खे और ऐसी कथायें सुनता रहे कि जिस से संपूर्ण धर्मों में सामान्य वृत्ति हो जावे।

## कार्पण्य २ तरह के

( दोहा )

स्वार्थ परार्थ द्वि कृपणता ए जग में पहिचान ॥
कायिक वाचिक मानसी तिहुं परार्थ ही जान॥३३॥

( टीका )

रजोगुण की न्यूनता से कार्पण्य नाम रोग प्रगट होता है अर्थात् स्वाभाविक ही भोगादिक से रुके रहना यथायोग प्रवृत्त न होना जहां लों हो सके संकोच और संक्षेप में दृष्टि रखना सो यह कार्पण्य दो प्रकार का होता है।

एक स्वार्थ कार्पण्य अर्थात् आप सर्व प्रकार सपन्न है तो भी अपने खान पान यान स्थानादि आवश्यक भोगों में ऊनता रखना अर्थात् कभी अच्छा खाना न खाना न अच्छा पहरना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह शोचे कि यदि आवश्यक कार्यों में भी संपदा काम में न लाऊं तो फिर यह किस काम की है और जो मैं आवश्यक भोगों में ऊनता रखता हूं फिर मनुष्य योनि का मुझे क्या फल हुआ।

दूसरा, परार्थ कार्पण्य-किसी दूसरे को कुछ देना या खवाना पहिराना या उत्सव करना तो फिर मनसे

यथाशक्ति और यथायोग्य खर्च न करना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह शोचे कि दान और सेवादि तब ही श्रुद्ध होते हैं कि जब दाता और भोक्ता दोनों की तृप्ति पूर्वक होय, नहीं तो निन्द्य हो जाते हैं

सो यह परार्थ कार्पण्य कायिक वाचिक मानसिक तीन तरह के होते हैं।

( १ ) कायिक कार्पण्य-अपने शरीर से किसी की सेवा और सहायता न करना। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी यह सोचे कि मनुष्य देह से परोपकार न हुआ तो पशुवत् है। और जो मैं किसी की सेवा व सहायता करूंगा तो लोग मेरी भी करेंगे।

( २ ) वाचिककार्पण्य-किसी का वाणी से शिष्टाचार न करना। उपाय इस का यह कि प्राणी यह शोचे कि शिष्टाचार करने की योग्यता मनुष्य की जिव्हा को ही है,जो मैं न करूं तो जिव्हा मैंडकवत् किस काम की।

[ ३ ] मानसिक कार्पण्य-जगत् हितैषी बातों को न बिचारना। और किसी से शुभ परामर्श करने में वो कृतज्ञता वो शुभ फल प्रदानादि में प्रवृत्ति न करना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह बिचारे कि जिस बुद्धि से परोपकार न हो वो मनुष्य नहीं किंतु शींग पूंछ रहित पशु है।

## तमोगुण के तीन रोग।

[ दोहा ]

मंद अधिकता न्यूनता तबहि तमोगुण होय॥
क्रोध उद्योग रु क्लैव्य ए तीन रोग तहां ये ॥३४॥

( टीका ]

तमोगुण की मलिनता से क्रोध, अधिकता से उ-

योग, न्यूनता से क्लैव्य ये रोग प्रकट होते हैं।

## क्रोध २ तरह के होते हैं।

(दोहा)

क्रोध हु उभय प्रकार का एक सामान्य विशेष ॥
या विशेष के हेतु तू एकादश ही पेष ॥ ३५ ॥

(टीका)

मन में तपन ज्वलन हो जाने का नाम क्रोध है सो यह क्रोध दो प्रकार का होता है एक सामान्य दूसरा विशेष और विशेष क्रोध के ११ कारण होते हैं।

शम क्रोध वो है कि अपने निन्दकों और विघातकों की बुराई चित्त में रखकर पीछा पलटा देने की घात में लगारहना। उपाय इस रोग का यह हैकि प्राणी यह सोचे कि न जाने मैं पलटा देने से पहले से ही मरजाऊं अथवा मेरा शत्रु मेरे कपट को जानजावेगा तो ऐसा न हो कि वो पहले ही मेरा काम बनादेवे यह समझ कर मन के क्रोध को रोके.

दूसरा विशेष क्रोध-वृथा ही आठों पहर जलते रहना। और अयोग्य स्थानों में अपनी क्रोधाग्नि को प्रकाशित करना। जैसा कि मूर्ख लोग क्रोध के समय भींत, पाषाण, वर्तन, वस्त्रादि पर दांत पीस २ कर क्रोध करते हैं.सो क्रोध के समय एक तो उसको शिक्षा नहीं करना चाहिये दूसरे जिस पर उसने क्रोध किया उसकी सहायता न करनी चाहिये क्रोधाग्नि में ये दोनों ईंधनरूप हैं यातें ऐसा उस समय न करना चाहिये। इससे क्रोधाग्नि दूनी होजाती है। उपाय इसकी शांति का यह है कि क्रोधी खड़ा हो तो बैठ जावै, बैठा हो तो सोजावे, तथा स्थान छोड़ देवे अथवा शीतल जल पीवे

भूखा हो तो कुछ खावे चलता होतो किसी वृक्ष की छाया बैठे और इन एकादश बातों को नजीक न आने देवे कि जो क्रोध के कारण हैं.

[दोहा]

गर्व, दर्प्प, संघर्षता, ठट्ठा, बहुरि विवाद ॥
परिवर्तन, रु प्रभुत्व, पुनि निर्दयता करि याद॥६॥
दुर्जनता, रु प्रमत्तता, मगरूरी पहिचान ॥
मेघराज ऐसे भने, एकादश ए जान ॥ ३७ ॥

[टीका]

[ १ ] गर्व-अपनी शक्ति और सामर्थ्य वा संपदा पर लाड करना.

[ २ ] दर्प्प-अपने हाथ से किये बिना किसी अन्य के किये हुए अच्छे काम को भी अच्छा न कहना.

[ ३ ] संघर्ष- एक ही बात को बार २ कहना यानी बहुत घसना.

[ ४ ] ठट्ठा-हासी, मशकरी.

[ ५ ] विवाद-बात चीत में जिद करना.

[ ६ ] परिवर्तन-चित्तकोस दैवी और यथार्थ स्वभाव से उलटके रोगी होजाना.

[ ७ ] प्रभुत्व-अपने स्त्री पुत्र नौकर इत्यादि पर क्रुद्ध होना सो यह दो तरह का होता है.

एकसकारण-अपने आधीन पुरुषों का अपराध देखके क्रोध करना.

दूसराअकारण-वृथा ही अपराध लगाकर क्रोध करना.

[ ८ ] निर्दयता-किसी को सताना

[ ९ ] दुर्जनता दुष्ट स्वभाव से किसी की हानि में प्रवृत्त होना .

[ १० ] प्रमत्तता-जो क्रिया वा व्यवहार श्रेष्ठ पुरुषों के करिवे योग्य नहीं उन के करने में इस ख्याल से प्रवृत्त होना कि हमारा कोई क्या कर सकता है .

[ ११ ] मगरूरी-घमंड यानी अपने धन कुल रूप विद्या जाति पर घमंड करना.

सो मनुष्य को इन पूर्वोक्त एकादश बातों से पचता रहना चाहिये नहीं तो अवश्य क्रोध होगा .

## विवाद के ९ फल ।

दोहा

वैर[1] ,वैमनस्य[2] ,छल[3] ,कपट[4], झूठ[5] , हट्ट[6], अरु मान[7] ॥
दंभ[8] , क्रोध, ए नव हि जु फल विवाद के हु जान ३८

टीका

जहां विवाद होता है वहां वैर, वैमनस्य, छल, कपट झूठ, हठ, मान, दंभ, क्रोध, ये फल प्राप्त होते हैं .

## प्रमत्तता के २ रोग

दोहा

मिथ्या[1] , हिंसा[2], उभय ए प्रमत्ततातें होय ॥
इनतें मनोमुख होत है समुझ लेहु सब कोय ३९

टीका

जहां प्रमत्तता होती है तहां मिथ्या और हिंसा ये दो रोग होजाते हैं और जहां इन दोनों का निवास होता है वो आत्मा मनोमुख होजाता है .

## ॥ मनोमुख के १०दश लक्षण ॥

दोहा

द्रोह[१], क्रोध[२], मद[३], मान[४], छल[५], तस्कर[६] विषयासक्त[७] ॥
परनिंदा[८], अरु ईरषा[९], वैर[१०], मनोमुख रक्त ॥ ४० ॥

टीका

जो पुरुष मनोमुख होता है तो उसमें द्रोह, क्रोध, मद, मान, छल, तस्कर, विषयासक्तपन व परनिंदा,ईर्षा, वैर, ये धर्म प्रकट होजाते हैं,

## ॥उद्योग के ३ रोग ॥

( वार्ता )

तमोगुण की अधिकता से उद्योग नाम रोग प्रगट होता है, अर्थ इस का यह है कि अपनी शूरबीरता के अभिमान से किसी काम को भारी न समझना अपने प्राण को हतेली में लिये फिरना कि हम संसार में किसी से नहीं डरते। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी इस बात को सदा विचारता रहै कि दुःख सुख हानि लाभ में व्याकुल न होवे अथवा काम क्रोध लोभ मोह इन शत्रुओं को जीते वो शूरबीर है न कि वृथा प्राण नष्ट करदेना अथवा तुच्छ जीवों के भय का कारण बने। आश्चर्य है कि लोक बाहर के शत्रुओं के जीतने का तो उद्यम करते हैं और अंतर के शत्रु काम क्रोध लोभ मोह इन की तरफ देखते भी नहीं ;

दोहा

अभिमति हठ अरु निठुरता तिहुं उद्योगतें होय ॥
हिंसा कपट रु वैमनस्य , निठुरताहितें जोय॥४१॥

( टीका )

इस उद्योग से अभिमति हठ निठुरता ये तीन रोग प्रगट होते हैं। और निठुरता से हिंसा कपट अरु वैमनस्य प्रकट होते हैं

[ १ ] अभिमति--सर्प बिच्छु शस्त्र आदि मृत्यु का भय होने के स्थानों में जाने को सब से अगवाणी होजाना उपाय इस रोग का यह है कि हानि लाभ विचार कर शक्ति के माफिक काम न करे वो अंतको पिछताता है

[ २ ] हठ जिन कार्यों और व्यवहारों में वारंवार कष्ट उठाया तो भी न छोडना इस ख्याल से कि लोक मुझे अशक्त और तुच्छ कहेंगे अथवा तुच्छ से लाभ और सुख के कारण अपने धन मान प्रतिष्ठा को नष्ट करना जैसा कि मूर्ख लोग बहुतसा खाना और बोझ उठाने का हठ बांधते हैं और राजदरबार में अपने झगड़े में हारकर बारबार आगे को झगड़ा बधाते जाते हैं। उपाय इस हठ नाम रोग का यह है कि संपूर्ण कार्यों को बुद्धि से तोल कर उसके अंत फल को समझ कर हानि लाभ देख कर प्राणी आरंभ करे.

( ३ ) निठुरता-मन से वाणी से काया से तुच्छ जीवों को सताना.

काया से अकड़ कर चलने में निर्बलों को धक्का लगना ऊंचे देखकर चलने में सूक्ष्म जीवों का पग नीचे दब कर मरना.

मन से—फलाने का धन मुझसे जियादा है नष्ट होजावे ,अथवा फलाने को विवाद कर विद्या में जीत लेऊं,अथवा फलाना जो श्लाघ्य है उस को कलंक लगादेऊं ऐसा संकल्प रहना.

वाणी से—जब ऐसे संकल्प मन में रहते हैं तो वे पुष्ट होकर वाणी द्वारा प्रकट होने लगजाते हैं और फिर इस निठुरता से हिंसा वैर कपट ये तीन रोग उत्पन्न होजाते हैं.

## क्लैब्य के ३ रोग ॥

वार्ता

तमोगुण की न्यूनता से क्लैब्य नाम रोग होता है अर्थ इसका यह है कि यद्यपि शरीर समस्त अंगों से संपन्न है और बल धन गुण मान परिवार आदिकों में ऊनता नहीं तो भी किसी बलवान् के आधीन रहना और मनकी निर्बलता के कारण अपने को किसी कार्य के लायक न समझना। ऐसे पुरुष जीवन पर्यंत न कुछ करसके और न किसी दूसरे के काम आते गोबर के कीट वत् हैं। उपाय इसका यह है कि ऐसे पुरुषों को मानी अहंकारी महान् पुरुषों का संग करावे उनके संग से यह भी अपने सामर्थ्य और पुरुषार्थ को समझने लगजावेगा तो शौर्य्य धर्म की प्राप्ति भी होजावेगी और इस क्लैब्य अर्थात् डरपोकपन से अशक्ति, विस्मय, भय, ये तीन रोग प्रकट होते हैं.

दोहा

क्लैब्य जनत यह तीन रुज, विस्मय भय रु अशक्त ॥
इन तीननतें नाश व्है, आत्मा नांहि विरक्त ॥४२॥

[टीका]

क्लैब्य अर्थात् डरपोकपन से विस्मय, भय, अशक्ति, ये तीन रोग होकर प्राणी नाश को प्राप्त होजाता है.

[ १ ] विस्मय-जो बात सामने आवे उसके ग्रहण

त्याग की सुध भूल के देखने से ही चकित होजाना और उस की यथार्थता समझने की बुद्धि की शक्ति नहीं रहना और यह विस्मय दो तरह का होता है.

दोहा

विस्मय उभय प्रकार को सांसारिक परमार्थ ॥
परमार्थक जन रोग है अध्रुवता असमर्थ ॥४३॥

[टीका]

( १ ) विस्मय दो तरह का होता है.

एक सांसारिक-अर्थात् जंत्र मंत्र तंत्र टोटका और उनके फल को देखकर अचरज करना वो हात मसलना। उपाय इसका यह है कि मनुष्य को योग्य है कि उसके सिखने का यत्न करे और यह समझे कि यह सब बुद्धि और चातुर्य है मैं भी सीख सक्ता हूं

दूसरा पारमार्थिक विस्मय- अर्थात् ईश्वर है वा नहीं जगत् कैसे बना कब से बना क्यों बना किसने बनाया क्यों बनाया और पांच तत्त्वों के भिन्न भिन्न स्वभाव और गुण कैसे और क्यों हैं उपाय इसका यह है कि महात्माओं का संग करे विद्या पढे और इस पारमार्थिक विस्मय से अध्रुवता नाम रोग फिर होजाता है अर्थात् कभी किसी मत पर और कभी किसी मत पर श्रद्धा रख कर किसी एक मत पर दृढ न रहना.

[ २ ] भय- सो यह भय तीन प्रकार का होता है.

( दोहा )

एक भय कुत्सित कर्म को दूजो मृत्यु जोय ॥
तीजो भूत रु पित्र ग्रह जादू टूना होय ॥ ४४ ॥

( टीका )

प्रथम कुकर्मों का भय। उपाय इसका यह है कि प्रा णी कुकर्मों से बचता रहै.

द्वितीय भूतछाया पित्र ग्रह जादूटूना आदि का। उपाय इस रोग का यह है कि प्राणी इन पदार्थों के हो ने न होने के ग्रंथ देखे.

तीसरा--मृत्यु का भय सो यह भय भी तीन प्र- कार का होता है

प्रथम--परिवार व स्थावर जंगम पदार्थ जो मेरे हैं वो फिर कहां पाऊंगा। उपाय इसका यह है कि पहिले ही से वैराग्य रक्खे

दूसरे--मैं मर जाऊंगा जगत् में मेरा नाम न रहेगा। उ पाय इसका यह है कि परा विद्या पढे जिससे यह ज्ञान हो कि एक दिन शरीर मिटना ही है तो फिर भय करने में क्या लाभ है और सदा नाम किसीका नहीं रहता औ र जो रहे भी तो मरे पीछे उससे मुझे क्या लाभ और इ स एक देह के नष्ट होने से मैं नष्ट नहीं होता क्योंकि मैं केवल एक देह नहीं हूं किन्तु समष्टि रूप से ब्रह्म हूं

( ३ ) मेरे मरे पीछे मेरी न जाने क्या गति होगी दुःख सुख मुझे भोगने पड़ेंगे। उपाय इस का यह है कि प्राणी परा विद्या पढे अथवा जिन कुकर्मों के फल का दुःख होने का भय है वह कुकर्म न करे.

( २ ) अशक्ति--अर्थात् तुच्छ कामों को भी देख कर यह कहना कि न जानें यह काम मुझ से होगा वा नहीं इस विचार में कुछ नहीं करता और समय बीत जाता। सो इस अशक्ति के प्रताप से दलिद्र आलस्य चिंता आदि फलों की प्राप्ति होती है। उपाय इस का यह है कि प्राणी

भरोसा न हारे। यथाशक्ति उद्यम करे। और यह अ-शक्ति दो प्रकार की होती है.

एक न्यून अशक्ति-- किसी कार्य में कोई कठिनता आपड़े तो दब जाना.

दूसरी अधिक अशक्ति-- अर्थात् कठिनता पड़ने की सुनकर प्रथम से ही चिंतातुर होना.

## न्याय के २ रोग ॥

( वार्ता )

सत रज तम की साम्यावस्था से संवित् संतोष शौर्य ये तीन धर्म प्रकट होते हैं और इन तीनों की सुधि से न्याय नाम धर्म प्रकट होता है सो इस न्याय के दो रोग होते हैं.

दोहा

न्याय धर्म की न्यूनता और अधिकता होय ॥
अपरापर अन्याय ए उभय रोग तहां जोय ॥४५॥

( टीका )

न्याय की न्यूनता से अपर अन्याय होता है और अधिकता से पर अन्याय होता है।

( १ ) न्याय की न्यूनता से अपर अन्याय रोग हो जाता है अर्थात् अपने ऊपर अन्याय करना। सो यह अपर अन्याय दो तरह का होता है।

( दोहा )

होत अपर अन्यायतें निश्चय आतमघात ॥
स्वकृत रु परकृत भेद तें उभय हि रूप दिखात ॥४६॥

( टीका )

अपर अन्याय दो प्रकार का होता है एक स्वकृत

आत्मघात दूसरा परकृत आत्मघात ।
(१) स्वकृत आत्मघात-इस को कहते हैं कि अपने
आप को दुखी रखना अथवा अपने आत्मा का आपही
घात करना सो इस आत्मघात के छः कारण होते हैं।

## आत्मघात के ६ कारण

(चौपाई)

विद्याहीन पुरुष अहंकारी
क्रोध कुसंग कृपणताधारी ॥
व्याधि ग्रस्त देह जब होई
आत्मघात षटकारण यह ही ॥ ४७ ॥

(टीका)

विद्या करके हीन होवे अहंकारी वो क्रोधी, वो कु
संगी, और कृपण अर्थात् औषधी में और खान पाना
दि में यथाशक्ति द्रव्य न खर्चे करे और रोगों से भारि
व्याकुल होना ये कारण आत्मघात के हैं.
(२) पर कृत आत्मघात अर्थात् किसी दूसरे के
अन्याय और उपद्रव को अपने ऊपर सहारते रहना। उ
पाय इसका यह है कि अपने आत्मा के बचाव का प्राणी
यत्न करे जैसा कि राजा अन्याई हो अथवा उसके राज
में सर्वदा उपद्रव उठते रहते हों तो उसका राज छोड़दे-
वे अथवा किसी दूसरे मनुष्य से दुःख और उपद्रव हो
तो जैसे बने वैसे उसका दमनकरना योग्य है परंतु शु-
भ रीति से दमन होते अशुभ रीति बरताव में न लावे
क्षमा करो या भाग जावो तथा अन्यायी के मन को शां
त करो अथवा राज में पुकारो इत्यादि ।

# न्याय की अधिकता के १०रोग

वार्ता

न्याय की अधिकता से परे अन्याय नाम रोग प्रगट होता है और किसी दूसरे पर किया जाता है। उपाय इसका यह है कि प्राणी संवित् संतोप शौर्य इन तीनों धर्मों को बराबर रक्खे न्यून अधिक न होने देवे और अन्य जीवों का अन्याय भी अपने समान दुःख सुख समझे और फिर इस पर अन्याय से १० रोगखड़े होजाते हैं

## पर अन्याय के १० रोग ॥

कवित

नेक हू विचार नांहीं तृष्णा हू को पार नांहीं,
आर्यता को लेस नांहीं वक्रता अनीति हैं।
व्यग्रता रु दुराचार अनधिकारता की मार,
विनासी अपार और असंतुष्टि प्रीति हैं॥
वेर बेर टेर टेर संतन समाज कहे,
एते दश रोग परा न्याय के सभीति हैं।
बुध जन समाज मांझ भाखे मेघराज आज,
अते दश दोष जीते सो ही शुभ रीति हैं॥४८॥

टीका

[ १ ) अविचार अर्थात् संवित् संतोप शौर्य न्याय इन ४ चार धर्मों से विरुद्ध वर्तना। उपाय इसका यह है कि प्राणी सर्वदा काल आत्मशुद्धि के ग्रंथों को पढ़े.

[ २ ] तृष्णा अर्थात् अत्यंत अधिक पदार्थों की इच्छा करना। उपाय इसका यह है कि प्राणी नाना क्लेशों का मूल समझ कर इस को त्यागे.

( ३ ] अनार्यता अर्थात् कार्य और व्यवहारों में पूरा

न उतरना किन्तु जैसे बने तैसे अपने लाभ के निमित्त अन्य पुरुषों के साथ कपट करना। उपाय इसका यह है कि प्राणी यह सोचे कि कपट कभी न कभी प्रकट होगा तो मुझे मृत्युतुल्य दुःख सहना पड़ेगा यातें कपट न करूं

( ४ ] वक्रता अर्थात् राजा की आज्ञा और प्रबंध को न मान कर स्वइच्छाचार कोशुभ मानना सो जो विरक्त होकर जगत् को तजे उस के बिना किसी को ऐसा योग्य नहीं क्योंकि राज भय विना मन नीति में नहीं रहता.

(५ ) अनीति अर्थात् शक्त होकर कुमार्गी और अपराधियों को दंड देने में विलंब करना। उपाय इस का यह है कि प्राणी सोचे कि यदि मैं दुष्टों को दंड न देऊं तौ मेरा सामर्थ्य होने का फल क्या है.

( ६ ) व्यग्रता अर्थात् काम क्रोधादि अज्ञान की अधिकता से मन का व्याकुल रहना इस को इस हेतु से अन्याय में लिखा है कि जब काम हृदय में उत्पन्न होता है तो निर्लज्जता, अनृत, अभीति, चौर्य, व्यभिचार, छल आदि अत्यंत अन्याय रूप जो हैं उदय होजाते हैं और जब क्रोध का धुआं मन में भर जाता है तो वैर, वैमनस्य, विघात, अहंकार, आदि कुकर्म जो परम अन्याय रूप हैं प्रकट होने लगजाते हैं और जब अज्ञान मन में भर जाता है तो प्राणी मानों संपूर्ण अन्यायों की मूर्ति ब[न] जाता है। उपाय इस रोग की निवृत्ति का यह है कि स[दा] महात्माओं का संग और आतम शुद्धि यथा क्रम [क]रता रहे .

[(]७ ) दुराचार- अर्थात् किसी ऐसे व्यवहार वा आचार [व]। क्रियादि का करना कि जिससे अन्य पुरुषों को

स्वभाव से ही दुःख प्राप्त हुआ करे । उपाय इस का य
ह है कि प्राणी इस बात को विचारे कि जगत् में सब
लोग परस्पर एक दूसरे का सहायक है. यदि मैं इसके
विरुद्ध जीवों को वृथा ही सताऊंगा तो कितना बुरा
गिना जाऊंगा.

(८) अनधिकारिता- अर्थ इसका यह है कि मृतक के धन
को अधिकारियों वा ऋणियों से छुडाकर अनधिका
रियों को बिभाग करना अथवा अधिकार से न्यून व
अधिक ओहदा देना अथवा हकदार व हिस्सेदार को
हिस्सा नहीं देना। उपाय इस का यह है कि प्राणी यह
मन में विचारे कि यदि कोई मेरा भाग किसी अन्य
को देवे तो कितना दुःख होता है उतना ही उसको हो
वेगा यह समझकर ऐसा न करे ।

[९] विनाश अर्थात् किसी का विघात करना सो
यह दो प्रकार का है

एक शारीरिक विघात किसी मनुष्य को मारना.

दूसरा मानसिक विघात अर्थात् किसी को वृथा
कलंक लगाना प्रतिष्ठा भंग करना विश्वासघात करना
विध्वंस करना मित्रविरोध कराना पदार्थ हरना निंदा
करना किसी का सुख बिगाड़ना धमकी देना किसी
के पतित्व को तोड़ना इत्यादि। उपाय इस रोग का यह
है कि प्राणी अन्य जीवों के दुःख को अपने समान जा
नकर ऐसा न करे और विघात के तीन कारण हैं. वैर,
क्रोध, अहंकार, सो इन को मन में न आने दे.

(१०) असंतुष्टि-अर्थात् वंट के वक्त अधिक वा
स्वच्छ वंट आप लेने की इच्छा करना सो ऐसा भी न

करे क्योंकि ऐसे पुरुष ठगों में गिने जाते हैं.
सो ये पूर्वोक्त दश दोष परान्याय में भयदायक
हैं और इन दश दोषों को जीते वही न्यायी है।

( कुपथ्य )

और जब कि आत्मा निरोग हो जावे तो इन बारह
कुपथ्यों से प्राणी बचता रहे ताकि फिर आत्मा विका
युक्त न होने पावे.

( छंद पद्धरि )

द्वादश कुपथ्य आतम सरोग,
तजत्ति नहिं सुजन करि करि उद्योग
मतकर कुसंग बहुधोपहास,
अरु बुरी प्रकृति को करहु नास ॥४६॥
अपने दूवश्रा मत भूल बात,
हठ हु न करो यह नेक बात॥
हानी रु लाभ बिनफल बिचार;
करिये न काज यह तत्व सार ॥५०॥
देखो सुनो न कहियो कुबात,
उत्तम निषिद्ध जिन हिय न आत ॥
जिहिं वृथा क्रोध की परी पास,
राखे जो निकट व्है मूर्ख दास ॥५१॥
मद्य मांस जुआ त्रिया बालकादि,
तज क्रोध कपट काम रु विवादि

सांसारिक जीवन संग प्रेम,
मत करो अधिकता रखो नेम ॥ ५२ ॥

[ टीका ]

इन बारह कुपथ्यों के सेवन से आत्मा रोगी होजाता है सो इन कुपथ्यों को तजने में यत्न करे वह कुपथ्य यह है

( १ ) कुसंग न करो.

( २ ) बहुत हंसी ठठा मत करो.

( ३ ) खोटे स्वभाव का त्याग करो.

( ४ ) अपने दूषण मत भूलो.

( ५ ) हठ मत करो.

( ६ ) हानि लाभ बिचारे विना किसी काम का आरंभ न करो.

[ ७ ] खोटी बात कहो न सुनो न देखो.

[ ८ ] उत्तम पुरुषों ने जिन क्रियाओं व काम को निषिद्ध किया उनको हृदय में न आने दो अर्थात् वर्जित प्रतिष्ठा दिल पर मत लाओ.

( ९ ) वृथा क्रोध का स्वभाव होवे तो मूर्ख नौकर को पास रक्खो.

( १० ) मद्य मांस जूआ और परस्त्री या बालकादि का संग त्याग करो.

( ११ ) कामविवाद कपट को तजो.

( १२ ) सांसारिक जीवों के साथ अत्यंत प्रेम मत रक्खो

## ॥ स्वर्ग के लक्षण ॥

[ सवैया ]

राजविभूति सुसंग उदार
सुथान स्वरूप पतिव्रतनारी।
पुत्रसुपुत्र अरोग्य सुमित्र सु
बुद्धि नहीं रिण संपति सारी॥
राखत ज्ञान कवी अति चौतुर
बोलत सत्य सदा हितकारी।
मेघ भनें यह स्वर्ग निहारिये
दान विधान दया चित धारी॥ ५३॥

[ टीका ]

राज का ओहदा होना अच्छी संगति होना उदार होना अच्छे घर वो गांव का निवास होना आप स्वरूपवान् होवे स्त्री पतिव्रता होवे लड़का सपूत होवे और शरीर निरोग होवे दोस्त अच्छे विद्वान् होवें अच्छी बुद्धि होवे सिर पर कर्जा न होवे सर्व प्रकार की संपत्ति मौजूद होवे ज्ञानी होवे कविता करजानता होवे चतुर होवे सत्य और सब के हित करनेवाली वाणी बोले दान विधि से करे दया चित में राखे मेघराज कहता है कि ये पूर्वोक्त अठारह लक्षण जिस आत्मा में हों उसको स्वर्गनिवासी समझे अर्थात् सुख है वही स्वर्ग है सिवाय इसके स्वर्ग कोई आकाश पाताल में नहीं है

## नरक के लक्षण

कवित्त

मूढ कुरूप कुबुद्धि कुसंग
कपुत्र अपुत्र रिणी मतिहीनो।

सज्जन मृत्युं अकाल में ह्वै
पुनि अंग[10] विहीन रु इंद्रि विहीनो[11] ॥
हीन सुंथान[12] रु रोगी[13] दारिद्री[14] रु
त्यूंहि विवाह[15] कुनारी सुं कीनो ।
पुत्रि अनेक[16] हुवे रु कुमित्र[17]
भने अस मेघ यह नर्क में भीनो ॥ ५१ ॥

मूर्ख कुरूप खोटी बुद्धि खोटी संगत कपूत पुत्र होवे अथवा पुत्र न होवे माथे कर्ज होवे बुद्धिहीन अर्थात् ज्ञानी न होवे सज्जन पुरुष की मृत्यु कम उमर में होवे अंग करके वा इंद्रिय करके हीन होवे और नौकरी वा घर वा अच्छे गांव का वास न होवे रोगी होवे दरिद्री होवे खोटी स्त्री होवे कन्या बहुत होवे मित्र खोटी बुद्धि के होवें मेघराज कहता है कि ऐसे लक्षण जिस आत्मा में देखो तो उसको नरक में भीगा हुआ समझो बाकी कोई नरक आस्मान वा पाताल में नहीं है इन दुःखों का नाम ही नरक है ।

दोहा

माथुर कुल कायस्थ में, मुरलीधर सुत तास ।
मेघराज कृत ग्रंथ यह, वसहि जोधपुर वास॥५५॥
शर शर नंद सुधांशु शुभ, संवत श्रावण मास।
गुरु युत शुक्ला तीज किय,आतमशुद्धिप्रकास५६

श्री

# विज्ञापन

विदित हो कि जो पुरुष आत्मशुद्धि द्वारा
में स्थिर बुद्धि रहकर संसार-यात्रा करता है उसको
पूर्ण उपासना का फल सुलभ होकर मोक्ष प्राप्त होसक
[illegible] सूक्ष्म और सुगम रीति से छंदोबद्ध देवना
री/भाषा टीका सहित मुमुक्षु पुरुषों के हितार्थ का
स्थ माथुर [illegible]हारिया मुरलीधरात्मज जोधपुर निवा
[illegible] मुलाजिम महकमे सदर अदालत फौजदारी
[illegible] पुस्तक प्रकाशित किया।



सटीकतर्कसंग्रहलक्ष्यपदानाम-
नुक्रमणिका

# तर्कसंग्रहः

पण्डितवरश्रीमदन्नंभटविरचितः

गोवर्धनपण्डितकृता न्यायबोधिनी,

चन्द्रसिंहपण्डितकृतं पदकृत्यम्

इति व्याख्याद्वयेन संयुतः ।

---

जयपुरस्थपण्डितबदरीनाथात्मजदाधीचशि

संशोधितः

---

सच

खेमराज श्रीकृष्णदास

इत्यनेन

मुम्बय्याम्

स्वकीय "श्रीवेङ्कटेश्वर" मुद्रालयेऽङ्कित्वा

प्रकाशितः ।



---

शके १८१४ संवत् १९४९

# सटीकतर्कसंग्रहलक्ष्यपदानामनुक्रमणिकेयम्.

# अनुक्रमणिका.

इति अनुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीः ।

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥



# ( तर्कसंग्रहः )

**निधाय हृदि विश्वेशं विधाय गुरुवन्दनम् ।**
**बालानां सुखबोधाय क्रियते तर्कसंग्रहः ॥ १ ॥**

## ( न्यायबोधिनी )

निखिलागमसंचारि श्रीकृष्णाख्यं परं महः ।
ध्यात्वा गोवर्धनसुधीस्तनुते न्यायबोधिनीम् ॥ १ ॥

चिकीर्षितस्य ग्रन्थस्य निर्विघ्नपरिसमाप्त्यर्थमिष्टदेवतानमस्कारात्मकं मङ्गलं शिष्यशिक्षार्थं ग्रन्थतो निबध्नाति— निधायेति ॥

## ( पदकृत्यम् )

श्रीगणेशं नमस्कृत्य पार्वतीशंकरं परम् ।
मया चन्द्रजसिंहेन क्रियते पदकृत्यकम् ॥ १ ॥

विश्वेशं जगत्कर्तारं श्रीसाम्बमूर्तिं हृदि मनसि निधाय नितरां धारयित्वा गुरुवन्दनं च विधाय कृत्वा—इत्यर्थः ॥ बालेति ॥ अत्राधीतव्याकरणकाव्यकोशोऽनधीतन्यायशास्त्रो बालः । व्यासादावतिव्याप्तिवारणाय—'अनधीतन्याय—' इति ॥ स्तनंधयेऽतिप्रसक्तिर्वारणाय— 'अधीतव्याकरण—' इति ॥

"यस्मादिदमहं मन्ये बालानामुपकारकम् ।
तस्माद्धितकरं वाक्यं प्रवक्तव्यं सतां सदा" ॥

सुखेति ॥ सुखेनानायासेन बोधाय 'पदार्थतत्त्वज्ञानाय' इत्यर्थः ॥ तर्क्यन्ते प्रमितिविषयीक्रियन्ते' इति तर्का द्रव्यादिसप्तपदार्थाः, तेषां संग्रहः संक्षेपेणोद्देशलक्षणपरीक्षा यस्मिन् स ग्रन्थः॥नाममात्रेण वस्तुसंकी-

पाठान्तराणि १ अखिला. २ ये ३ कुत्रचिन्नास्ति. ४ कोशानधीत. ५ निवारणाय. ६ सद्भिः ७ सप्तपदं नास्ति.

